प्रतिपादन किया है[१]। श्वेताश्वतरोपनिषद् में 'अजामेकाम्'[२] के भाष्य में ये लिखते हैं—ईश्वर, जीव और प्रकृति तीनों अज हैं, अनादि हैं[३]। इसी प्रकार वहीं पर 'समाने वृक्षो'[४] तथा एकोवशी[५] इन श्रुतियों का त्रैतवाद समर्थक भाष्य किया है।[६]

छान्दोग्योपनिषद्[७] में तत्वमसि का अर्थ इनके मत में ऋषि द्वारा श्वेतकेतु को जीवात्मा के नित्यत्व का उपदेश है।[८] उपनिषदों के अभेदसूचक वाक्यों में इनके मत में अद्वैतवाद की पुष्टि नहीं होती क्योंकि उपनिषदें जीव, ईश्वर तथा प्रकृति के भेद को स्पष्ट वर्णन करते हैं।[९]

'अयमात्मा ब्रह्म'[१०] इस वाक्य में इनके मत में आत्मा और ब्रह्म दोनों शब्द एक ईश्वर के लिये ही प्रयुक्त हुए हैं। योगी समाधि की अवस्था में ऐसा अनुभव करता है। वह अपनी जीवात्मा को ब्रह्म न बतलाकर अपने से अन्य ब्रह्म का साक्षात्कार करके कहता है कि यह आत्मा नामक ब्रह्म है[११] इसी प्रकार प्रज्ञानं ब्रह्म[१२]अर्थात् ब्रह्म ज्ञान स्वरूप है। यह वाक्य भी इनके मत में त्रैतवाद में ही संगत होता है।[१३] अहं ब्रह्मास्मि[१४] अर्थात मैं ब्रह्म हूँ, ऐसा जीव समाधि द्वारा ब्रह्मस्थ होकर कथन करता है। वास्तव में जीव को ब्रह्म बोधन करना इस वाक्य का तात्पर्य नहीं क्योंकि यह वाक्य जिस प्रकरण में आया है वहां साधर्म्य युक्त निकटस्थ होने के अभिप्राय से उक्त कथन किया है[१५], 'सर्वं खल्विदं ब्रह्म'[१६] इस वाक्य में भी वस्तु मात्रा को ब्रह्म कथन करना ब्रह्माकारवृत्ति के अभिप्राय से है। यहां ब्रह्म को सबका कारण कथन किया गया है[१७] और उनके कार्यों को लय काल में उससे भिन्न नहीं कथन किया गया है। इस प्रकार आर्यमुनि ने उपनिषदों में त्रैतवाद का ही प्रतिपादन किया है।

गीता पर इनका भाष्य गीता योगप्रदीपार्य भाष्य[१८] प्रसिद्ध है। गीता के श्लोकों पर त्रैतवाद समर्थक भाष्य करते हुए आर्य मुनि लिखते हैं —

---

१—आर्य भाष्य पृ० ३४७-३७५।

२—श्वेता० उ० ४।५।

३—आर्य भाष्य पृ० ४३५।

४—श्वेता० ४।७।

५—श्वेता० ६।१२।

६—देखिये वहीं पृ० ४३६ तथा ४४४।

७—छान्दोग्योपनिषद्, आर्यभाष्य, बाम्बे यन्त्रालय लाहौर, प्रथम संस्करण, १९१० ई०।

८—वहीं पृ० ५४३।

९—वहीं पृ० १३।

१४—बृहदा० २।५।१९

११—देखिये उपनिषदार्य भाष्य पृ० ११।

१२—एत्तरेय० उ० ३।३।

१३—वहीं

१४—बृहदा० १।४।१०।

१५—वहीं

१६—छान्दोग्य० उ० ३।१४।१।

१७—छान्दोग्य० उ० ३।१४।१। पृ० २९७।

१८ आर्यमुनि-गीता योग प्रदीपार्य भाष्य। प्रकाशक पंजाबी यन्त्रालय, लाहौर। द्वितीय संस्करण, सन् १९०९ ई०।

इस श्लोक में क्षर शब्द से प्रकृति और प्रकृति के कार्यमात्र को कथन किया है। कूटस्थ तथा अक्षर शब्द से जीवात्मा को कथन किया है[1]।

"उत्तम पुरुष पुर्वोक्त प्रकृति और जीव से भिन्न है। वह परमात्मा नाम से कथन किया गया है।"[2]

इसी प्रकार गीता के अन्य श्लोकों में इन्होंने त्रैतवाद का प्रतिपादन किया है[3]।

आर्यमुनि ने छः दर्शनों के भाष्य में त्रैतवाद का ही प्रतिपादन किया है।

इनके मत में सांख्यदर्शन[4] में पुरुष और प्रकृति के अतिरिक्त ईश्वर की भी सत्ता स्वीकार की गई है[5]। 'ईश्वरासिद्धेः'[6] सूत्र का अर्थ इन्द्रियजन्य प्रत्यक्ष की ईश्वर में असिद्धि है यह किया है[7]। अन्य सांख्यसूत्र[8] में कहा है – वह परमात्मा सर्वत्र होने से सब संसार की रचना करने वाला है[9]। इस प्रकार से सर्वज्ञादि गुणयुक्त ईश्वर की सिद्धि सिद्ध है[10]। सांख्य में ईश्वर की सिद्धि से त्रैतवाद की पूर्णपुष्टि हो जाती है।

योगदर्शन[11] में भी इन्होंने त्रैतवाद स्वीकार किया है। योगदर्शन में कहा है – ईश्वर के प्रणिधान से अर्थात् भक्तिविशेष से आसन्नतम समाधि का लाभ होता है[12]। वह ईश्वर जीवात्मा से विशेष है, पृथक् शक्ति है।[13] वह सर्वज्ञ है[14] तथा उसका वाचक प्रणव ( ओम् ) है।[15]

---

१—गीता० १५।१६। आर्य भाष्य पृ० ५०५।

२—गीता० १५।१७। आर्य भाष्य पृ० ५०६।

३—गीता १३।२१। आर्य भाष्य, पृ० ४५७।
गीता १३।२२। आर्य भाष्य पृ० ४५७। तथा गीता १३।३४। वहीं पृ० ४६६।

४—सांख्यदर्शन, आर्यमुनि भाष्य, प्रकाशक—हरियाणा साहित्य संस्थान गुरुकुल झज्जर, रोहतक। प्रथम संस्करण, सं० २०३३।

५—वहीं पृ० ६।

६—सांख्य० १।९२।

७—वहीं पृ० ७१।

८—स हि सर्ववित् सर्वकर्त्ता। सां० ३।५६।

९—वहीं पृ० १६५।

१०—ईदृशेश्वरसिद्धिसिद्धा। सं० ३।५७।

११—प्रकाशक–हरियाणा साहित्य संस्थान गुरुकुल झज्जर, रोहतक, प्रथम संस्करण, सम्वत् २०२९।

१२ – ईश्वरप्रणिधानाद्वा। योग० १।२३। वहीं पृ० २७।

१३—क्लेशकर्मविपाकाशयैरपरामृष्टः पुरुषविशेषः ईश्वरः। योग० १।२४। देखिये वहीं पृ० १४।

१४—तत्र निरतिशयं सर्वज्ञबीजफलम्। योग० १।२५। वहीं पृ० २८।

१५—तस्य वाचकः प्रणवः। योग १।२७। वहीं।

योग दर्शन में जीवात्मा को 'द्रष्टा' कहा है तथा प्रकृति को दृश्य कहा है[1]। विदेह और प्रकृतिलय पुरुषों की वृत्ति का निरोध अज्ञानजन्य माना है[2]। इस प्रकार योग दर्शन में ईश्वर, जीवात्मा और प्रकृति तीनों की पुष्टि की गई है।

न्यायदर्शन[3] में भी इन्होंने त्रैतवाद का प्रतिपादन किया है। न्यायसूक्त[4] में ईश्वर के विषय में कहा है—पुरुष कृतकर्मफलोत्पत्ति में स्वतन्त्र न होने से ईश्वर जगत् का निमित्त कारण है।[5]

जीवात्मा इच्छा, प्रयत्न, सुख, दुख, ज्ञानादि लक्षण युक्त है।[6]

सृष्टि के मूल उपादान कारण परमाणु है, अतः उपादान कारण परमाणुओं के पाये जाने से उनका सर्वथा अभाव नहीं हो सकता[7]। त्रुटि से भी अत्यन्त सूक्ष्म द्रव्य का नाम परमाणु है[8]। झरोखे से सूर्य की किरणें पड़ने से जो सूक्ष्म रज प्रतीत होता है उसका नाम त्रुटि है[9]। इस प्रकार न्यायदर्शन में भी तीनों तत्वों की सत्ता इन्हें स्वीकार्य है।

वैशेषिक दर्शन[10] में भी इन्होंने त्रैतवाद का प्रतिपादन किया है। ईश्वर के विषय में वैशेषिक सूत्र[11] पर भाष्य करते हुए इन्होंने लिखा है पृथ्वी आदी की संज्ञा तथा यज्ञादि कर्मों का विधान, वेदके ईश्वरोक्त, होने में प्रमाण है, क्योंकि ऋग्वेदादि चारों वेदों की उत्पत्ति किसी सर्वज्ञ के बिना नहीं हो सकती[12]। अन्य सूत्र[13] भाष्य में लिखते हैं—संज्ञा तथा धर्म का प्रवर्तक ईश्वर हैं क्योंकि उसको सब पदार्थ प्रत्यक्ष हैं।[14] अन्य सूत्र भी ईश्वर के प्रमाण में प्रस्तुत किये हैं।[15]

जीवात्मा की सिद्धि में वैशेषिक सूत्र[16] के भाष्य में ये लिखते हैं—इन्द्रिय तथा विषयों की प्रसिद्धि उन दोनों से

---

१—देखिये— सां० १।१७। आर्यमुनि भाष्य पृ० ६७।

२—भवप्रत्ययो विदेहप्रकृतिल्यानाम्। योग० १।१९। वहीं पृ० २३।

३—न्याय दर्शन आर्य भाष्य, प्रकाशक, बाम्बे यन्त्रालय लाहौर, प्रथम संस्करण, सन् १९०९।

४—न्यायदर्शन ४।१।१९। ५—वहीं पृ० ५९३।

६—न्याय० १।१।१० वहीं पृ० ८५।

७—न प्रलयोऽणुसद्भावात्। न्याय० ४।२।१६। वहीं पृ० ६७०।

८—परं वा त्रुटेः। न्याय० ४।२।१७ ९—वहीं पृ० ६७१।

१०—वैशेषिकदर्शन, आर्य भाष्य, प्रकाशक- एंगलो संस्कृत यन्त्रालय, लाहौर, प्रथम संस्करण, सन् १९०७।

११—संज्ञाकर्मत्त्वस्मद्विशिष्टानां लिंगम्। वै० १।१।१७।

१२—वैशेषिकनर्शन, आर्य भाष्य, पृ० ८७।

१३—प्रत्यक्षप्रवृत्तत्वात् संज्ञाकर्मणः। वै० २।१।१८।

१४—वहीं पृ० ८८।

१५—देखिये वैशे० १०।२।९,१०। वहीं पृ० ५३५-३६।

१६—इन्द्रियार्थ प्रसिद्धिरिन्द्रियार्थेभ्योऽ र्थान्तरस्य हेतुः। वै० ३।१।२।

अन्य पदार्थ ( जीवात्मा ) की सिद्धि का लिंग है[1] । जीवात्मा के ज्ञान के विषय में लिखते हैं—कूटस्थ नित्य जीवात्मा का स्वरूपभूत ज्ञान इन्द्रियजन्य ज्ञान से भिन्न है[2] । सुखदुःखादि की व्यवस्था से जीवात्मा अनेक हैं ।[3]

प्रकृति के विषय में आर्यमुनि वैशेषिक सूत्र[4] का भाष्य करते हुए लिखते हैं—भावरूप, कारण से रहित जो नित्य पदार्थ है वही जगत का मूल कारण हैं[5] । मूलकारण प्रकृति की सिद्धि में जगत्‌रूप कार्य लिंग है[6] । क्योंकि कारण के होने से ही कार्य होता है ।[7]

वेदान्तदर्शन[8] में इन्होंने अद्वैतवाद का प्रवल खण्डन करके त्रैतवाद की सिद्धि की है । तीन तत्व सम्बन्धी वेदान्त-दर्शन के सूत्र का भाष्य करते हुए ये लिखते हैं—जीव, ईश्वर, प्रकृति तीनों का उपन्यास अर्थात् लेख वेदान्त में पाया जाता है ।[9]

ईश्वर संसार के जन्म, स्थिति और प्रलय का कारण है[10] । वह जगत् का उपादान कारण नहीं निमित्त कारण है[11] । क्योंकि वह ऋग्वेदादि शास्त्रों का कर्ता है ।[12] जो शास्त्रों का कर्ता है वह चेतन हीं होगा जो चेतन होगा, वह कार्य जगत् का उपादान न होकर निमित्त कारण हो सकता है[13] । वह ईश्वर आनन्द मय है ।[14]

जीवात्मा आनन्दमय नहीं क्योंकि उनका ब्रह्म से भेद वर्णित है[15] । जीव के ब्रह्म होने की कोई युक्ति न होने से जीव ब्रह्म नहीं ।[16]

आर्यमुनि की दृष्टि में प्रकृति को वेदान्तदर्शन में उपादान कारण माना गया है । क्योंकि परमात्मा के यत्न से

---

१—वहीं पृ० १८६ ।

२—आत्मेन्द्रियार्थसन्निकर्षाद्धिन्निष्पयते तदन्यत् वै० ३।१।१६ । वहीं आर्य भाष्य पृ० २५४ ।

३—व्यवस्थातोनाना । वै० ३।२।२० । वहीं पृ० २६०

४—सदकारणवन्नित्यम् । वै० ४।१।१ ।    ५—वैशेषिकार्य भाष्य पृ० २६४ ।

६—तस्यकार्यं लिंगम । वै० ४।१।२ । आर्य भाष्य, पृ० २६५

७—कारणभावात् कार्यभावः । वै० ४।१।३ । वहीं पृ० २६६ ।

८—वेदान्तार्थ भाष्य, लाहौर संस्करण ।

९—त्रयाणामेवचैवमुपन्यासः प्रश्नश्च वेदान्त, १।४।६ । वेदान्तार्यभाष्य, पृ० १०२ ।

१०—जन्माद्यस्ययतः । वेदान्त० १।१।२ ।    ११—वहीं पृ० ४ ।

१२—शास्त्रयोनित्वात् । वेदान्त० १।१।३ ।    १३—वहीं पृ० ५ ।

१४—आनन्दमयोऽभ्यासात् । वेदान्त० १।१।१२ ।

१५—भेदव्यपदेशाच्च । वेदान्त० १।१।१७ ।

१६—अनुपपत्तेस्तु न शरीरः । वेदान्त० १।२।३ ।

और प्रकृति के परिणाम से यह जगत् उत्पन्न होता है।[1] प्रतिज्ञा और दृष्टान्त भी तभी रह सकते हैं जबकि उपादान कारण कोई ब्रह्म से भिन्न हो और वह उपादान कारण प्रकृति है।[2]

इस प्रकार आर्यमुनि ने वेदों में[3] उपनिषदों में गीत, मनुस्मृति[4] और दर्शनों में त्रैतवाद का ही प्रतिपादन किया है।

## ११—पं० तुलसीराम

इन्होंने ऋग्वेद, सामवेद, गीता, मनुस्मृति, न्याय, वैशेषिक, योग, वेदान्तादि शास्त्रों पर भाष्य करते हुए त्रैतवाद का ही प्रतिपादन किया है।

ईश्वर, जीवात्मा और प्रकृति इन तीनों का परस्पर सम्बन्ध बतलाते हुए तुलसीराम जी ऋग्वेद के एकमन्त्र[5] के भाष्य में लिखते हैं—

'यह मातृवत् प्रकृति मेरा आश्रय वा इस लोक में मुझे बांधने वाली है। इसमें ही मेरा अन्य जीवों के साथ रहने का स्थान है। यह मैं ही सब हूँ। मैं प्रभु परमेश्वर तथा प्रकृति दोनों से उसी प्रकार उत्पन्न हुआ हूँ जैसे पुत्र माता और पिता दोनों से उत्पन्न होता है। व्यक्त रूप में आती हुई प्रकृति सूती गौ के समान सर्व प्रथम, प्रभु परमेश्वर द्वारा व्यक्त होकर परमसत् कारण के ही विकार रूप इस जगत् को पूर्ण करती है।[6]

इसी प्रकार इन्होंने ऋग्वेद के अन्य अनेक मन्त्रों[7] में त्रैतवाद समर्थक अर्थ किया है[8]।

तुलसीराम स्वामी ने श्वेताश्वतरोपनिषद्[9] में भी त्रैतवाद का ही प्रतिपादन किया है। एक श्रुति[10] के भाष्य में वे लिखते हैं—यहाँ जो दो अज हैं और एक अजा का वर्णन है। उसमें एक परमात्मा है जो सर्वज्ञ, अजन्मा और समर्थ है। दूसरा जीवात्मा अल्पज्ञ, अजन्मा और असमर्थ है। तीसरी प्रकृति अजा अनादि है। प्रकृति से बने इन्द्रिय और इनके विषयों सहित जीवात्मा इस प्रकृति रूप वृक्ष के फल खाता है।[11]

इसी उपनिषद् की एक अन्य श्रुति[12] के भाष्य में इन्होंने लिखा है—'प्रकृति परिणामिनी है। जीवात्मा

---

१—आत्मकृतेः परिणामात्। वेदान्त० १।४।२६। वेदान्तार्यभाष्य पु० १२५।

२—प्रकृतिश्चप्रतिज्ञादृष्टान्तानुपरोधात्। वेदान्त० १।४।२३। लेखिये—आर्य-भाष्य पृ० १३२।

३—देखिये—पृ० १।१६४।२०। पर त्रैतवाद समर्थक वेदान्तार्यभाष्य पृ० ६।

४—देखिये—मनु० १।८। पर मानवार्यभाष्य पृ० ५। प्रकाशक बाम्बे यन्त्रालय, लाहौर, प्रथम संस्करण १९१३ ई०।

५—इयं मे नाभिरिह में सधस्थमिमे मे देवा अयमस्मि सर्वः। द्विजा अह प्रथमजा ऋतस्येदं धेनुरदुहज्जायमाना॥ ऋ० १०।६१।१९।

६—तुलसीराम भाष्य ऋग्वेद पृ० ७५ (सार्वदेशिक संस्करण १९७५)

७—ऋ० १०।१४३।१,२,४,५।

८—वहीं पृ० ५७७-५७८।

९—तुलसीराम भाष्य-श्वेता० उ०, मेरठ संस्करण, १९१३।

१०—ज्ञाज्ञौद्वावित्यादि। श्वेता० १।९।

११—वहीं तुलसीराम भाष्य, पृ० ११-१२।

१२—क्षरं प्रधानमित्यादि। श्वेता १।१०।

अपरिणामी है। सबका हरण नाश वा प्रलय करने वाला परमात्मा है। वह इन जीव और प्रकृति दोनों पर राज्य करता है।[1]

वहीं अन्य स्थल[2] पर लिखते हैं—'तीन, ब्रह्म, प्रकृति, जीवात्मा प्रधान हैं। इन तीनों के भेद को जानकर (जीव) मुक्ति को पाता है[3]।

इन्होंने 'द्वा सुपर्णा:[4] का भी त्रैतवाद समर्थक अर्थ किया है[5]।

मनुस्मृति के श्लोकों[6] में त्रैतवाद का प्रतिपादन करते हुए पं० तुलसीराम लिखते हैं—'इसके अनन्तर, उत्पत्ति रहित, सर्वशक्ति मान्, इन्द्रियों से अतीत, (प्रलय काल के अन्त में) प्रकृति की प्रेरणा करने वाले, महत्तत्व, आकाश, वायु, अग्नि, जल, पृथ्वी, आदि कारणों में युक्त है बल जिसका, उस परमात्मा ने इनको प्रकाशित करके अपने को प्रकट किया[7]।

अग्रिम श्लोक के भाष्य में पुनः लिखते हैं—'जो इन्द्रियों से नहीं (किन्तु आत्मा से) जाना जाता है और परम सूक्ष्म अव्यक्त सनातन सम्पूर्ण विश्व में व्याप्त तथा अचिन्त्य है वही अपने आप प्रकट हुआ[8]।

यहां पं० तुलसीराम ने ईश्वर को प्रकृति का प्रेरक तथा उसे जीवात्मा के द्वारा जानने योग्य बतालकर त्रैतवाद की पुष्टि की है।

दर्शनों में इन्होंने त्रैतवाद का ही प्रतिपादन किया है। वेदान्त दर्शन में ब्रह्म को जगत् की उत्पत्ति, स्थिति और प्रलय कर्ता[9] तथा आनन्दमय माना है[10]। परन्तु जीवात्मा को आनन्दमय नहीं माना है।[11] ईश्वर और जीव दोनों का परस्पर भेद[12] तथा सूक्ष्म प्रकृति[13] को ब्रह्म के अधीन स्वीकार किया है।[14]

योगदर्शन में ईश्वर की भक्ति से अति ही समीप समाधि लाभ मानकर[15] क्लेश, कर्मफल और वासनाओं से असम्बद्ध

---

१—श्वेता० १।१०। तुलसीराम भाष्य, पृ० १२।

२—उद्गीतमेतत्परमं तु ब्रह्म तस्मिंस्त्रयं सुप्रतिष्ठा क्षरं च। श्वेता० १।७।

३—वहीं, पृ० १०। ४—श्वेता० ४।६।

५—वहीं पृ० ४४-४५।

६—ततः स्वयंभूर्भगवानव्यक्तोव्यंजयन्निदम्। महाभूतादि वृतौजाः प्रादुरासीत्तमोनुदः

योऽसावतीन्द्रिय ग्राह्यः सूक्ष्मो व्यक्तः सनातनः। सर्वभूतमयोऽचिन्त्यः स एव स्वयमुद्बभौ॥ मनु० १।६,७।

७—तुलसीराम भाष्य मनु० पृ० ४३। ८—वहीं।

९—वेदान्त दर्शन १।१।२। १०—वेदान्त दर्शन १।१।१२। ११—वेदान्त दर्शन १।१।१६।

१२— ,, ,, १।१।१७ तथा १।२।११। १३— ,, ,, १।४।२।

१४— ,, ,, १।४।१।

(देखिये इन सूत्रों पर तुलसीराम भाष्य, मेरठ संस्करण १९२९)

१५—योगदर्शन—१।२३। तुलसीराम भाष्य पृ० १६।

पुरुष ( जीवात्मा ) से विशेष ईश्वर स्वीकार किया है।[1] वहां कहा है जीवात्मा द्रष्टा है और प्रकृति दृश्य है, इनका संयोग ही दुःख का हेतु है[2]। यह प्रकृति अलिंग[3] है अर्थात् किसी भी मूल उपादान में लीन नहीं होती। यहां तीनों तत्व स्पष्ट हैं।

सांख्य दर्शन में प्रकृति और पुरुष ( जीवात्मा ) के अस्तित्व में दार्शनिकों में कोई मतभेद नहीं है किन्तु कुछ दार्शनिक सांख्य में ईश्वर की सत्ता स्वीकार नहीं करते तथा कुछ दार्शनिक सांख्य को ईश्वरवादी मानते हैं। सांख्य में ईश्वर मानने वालों की परम्परा में तुलसीराम स्वामी भी एक हैं।[4]

इन्होंने ईश्वराऽसिद्धेः[5] सूत्र के प्रकरण में लिखा है कि इस सूत्र से प्रत्यक्ष लक्षण का अव्याप्ति दोष दूर किया गया है न कि ईश्वर की असिद्धि सिद्धान्ततः की गई है क्योंकि कुछ सूत्र ईश्वर की सांख्य में पूर्णरूप से सिद्धि करते हैं[6]। इस प्रकार तुलसीराम सांख्य दर्शन में त्रैतवाद स्वीकार करते हैं।

## १२—स्वामी सत्यानन्द

इनकी ग्यारह उपनिषदों पर टीका 'एकादशोपनिषत् संग्रह'[7] नाम से प्रसिद्ध है। उपनिषदों में इन्होंने त्रैतवाद का प्रतिपादन किया है।

कठोपनिषद् की श्रुति[8] में तीनों तत्वों का प्रतिपादन करते हुए ये लिखते हैं—जो परमेश्वर, एक, सब का नियन्ता और सारे भूतों का साक्षी है वही एक वस्तु प्रकृति को बहुत प्रकार में रचता है। उसकी स्वाभाविकी इच्छा से प्रकृति में अनेक परिणाम होते हैं। जो बुद्धिमान भक्त उस परमेश्वर को अपने भीतर देखते हैं, ध्यान से आराधते हैं, उनको अविनाशी सुख मिलता है दूसरों को नहीं।[9]

द्वासुपर्णाः[10] के अर्थ में इन्होंने भी त्रैतवाद का समर्थन ही किया है।[11]

---

१—योग दर्शन—१।२४। वहीं २—योग दर्शन—२।१७। वही पृ० ३४।

३— ,, —१४५। वहीं पृ० २७।

प्रकाशक स्वामी यन्त्रालय मेरठ, पंचम संस्करण ।

४—देखिये सांख्यदर्शन, तुलसीराम भाष्य, प्रकाशक स्वामी यन्त्रालय, मेरठ, तृतीय संस्करण सन् १९२६।

५—सांख्य० १।९२।

६—सहि सर्ववित्सर्वकर्ता। सांख्य० ३।५६॥ ईदृशेश्वरसिद्धिः सिद्धा, सांख्य० ३।५७।

७—एकादशोपनिषत्संग्रह, प्रकाशक—विद्या प्रकाश प्रेस, अनारकली, लाहौर। प्रथम संस्करण। सम्वत् १९८७।

८—एकोवशी कठ० १।५।१२।

९—एकादशोपनिषत्संग्रह पृ० ३९। १०—मुण्डक० उ० ३।१।१।

११—देखिये वहीं पृ० ७२।

मुण्डकोपनिषद् की अन्य श्रुति[1] के भाष्य में इन्होंने लिखा है—'उसी एक पेड़ ( प्रकृति ) पर पुरुष (जीवात्मा) भोगों में निमग्न कर्म में बँधा जाकर अपनी असमर्थता से मोह में पड़ा शोक करता है। जब दूसरे अपने से भिन्न ईश्वर को अपना सखा देखता है और उसकी अपार दयादि महिमा को जानता है तो शोक रहित हो जाता है।[2]

श्वेताश्वतरोपनिषद् में तीनों को अनादि बतलाते हुए स्वामी जी लिखते हैं—आकार का रूपवाली, बहुत प्रजा रचती हुई, रक्तवर्ण, श्वेतवर्ण, कृष्णवर्ण, एक प्रकृति को, एक अनादि जीवात्मा सेवन करता हुआ अधिकार में करता है, उसमें बस जाता है अथवा सो जाता है तथा दूसरा अजन्मा भगवान् जीवात्मा द्वारा भोगी हुई इस प्रकृति को त्याग देता है, वह इसमें बद्ध नही होता[3]।

श्वेताश्वतरोपनिषद् की अन्य श्रुतियों का भी त्रैतवाद समर्थन किया है। कुछ श्रुतियों का भाष्य देखिये—

यह तीन का समुदाय ऊपर कहा गया है, उसमें एक तो परम ब्रह्म है, दूसरी सुन्दर स्थिति प्रकृति है और तीसरा अक्षर है जीवात्माओं का समूह[4]।

यह क्षर परिणाम को प्राप्त होने वाला, प्रकृति तत्व और अक्षर जीवात्मा तत्व परस्पर संयुक्त है। भोग्य भोक्तृभाव में सम्मलित हैं। व्यक्तायक्त सम्पूर्ण को परमेश्वर पालन करता है।[5]

परिणाम धर्मवाला क्षर, प्रधान, जगत् का उपादान कारण, दूसरा अमृत अविनाशी आत्म तत्व और तीसरा पापों को हरने वाला हर ईश्वर ये तीन है। इनमें एक देव परमेश्वर ही प्रकृति और जीवात्म तत्व को शासन करता है[6]।

ईश्वर, अनीश्वर, आत्मा-परमात्मा दोनों अजन्मा हैं, सर्वज्ञ अल्पज्ञ हैं। निश्चय एक प्रकृति भी अनुत्पन्ना है और भोक्ता के भोग्य के अर्थ से युक्त है, और अनन्त स्वरूप भगवान् विश्वरूप है, विश्व को रचता है परन्तु स्वरूप से जकड़ता है। जब मनुष्य इस त्रय को प्राप्त करता है। इन तीनों को पृथक् पृथक् जानता है तब इस ब्रह्म पद को प्राप्त कर लेता है।[7]

---

१—समाने वृक्षे पुरुषो निमग्नोऽनीशया शोचति मुह्यमानः। जुष्टं यदा पश्यत्यन्यमीशमस्य महिमानमिति वीतशोकः॥ मुण्डक० ३।१।२।

२—एकादशोपनिषत्संग्रह, पृ० ७३।

३—अजामेकां लोहितशुक्ल कृष्णां बह्वीः प्रजाः सृजमानां सरूपाः।
अजो ह्येको जुषमाणोऽनुशेते जहात्येनां भुक्तभोगामजोऽन्यः॥ श्वेता० ४।५। वहीं सत्यानन्द भाष्य, पृ० ४३५।

४—उद्गीतमेतत्परमं तु ब्रह्म तस्मिंस्त्रयं सुप्रतिष्ठाक्षरं च। श्वेता० १।७। एकादशोपनिषत्संग्रह, पृ० ४२४।

५—संयुक्तमेतत्क्षरमक्षरं च व्यक्ताव्यक्तं भरते विश्वमीशः। श्वेता० १।८। वहीं सत्यानन्द भाष्य।, पृ० म२६

६—क्षरं प्रधानममृताक्षरं हरः क्षरात्मानावीशते देवएकः॥ श्वेता० १।१०। वहीं पृ० ४२५।

७—ज्ञाज्ञौ द्वावजावीशनीशावजा ह्येका भोक्तृभोगार्थयुक्ता। अनन्तश्चात्मा विश्वरूपो ह्यकर्ता त्रयं यदा विन्दते ब्रह्ममेतत्। श्वेता० १।९। वहीं पृ० ४२४।

इन सन्दर्भों में स्वामी जी ने त्रैतवाद का प्रतिपादन किया है। स्वामी सत्यानन्द ने उपनिषदों के अभेदसूचक वाक्यों का अर्थ इस प्रकार किया है—

१—प्रज्ञानं ब्रह्म[1] —वही पूर्णज्ञान ब्रह्म है।[2]

२—तत्वमसि[3] —वह शुद्ध आत्मा ( जीवात्मा ) तू है[4]

३—सर्वं खल्विदं ब्रह्म[5] —उपासना में जो आध्यात्म सूर्य प्रतीत होता है वह यह निश्चय से ब्रह्म है।[6]

४—अहं ब्रह्मास्मि[7] —सृष्टि से पूर्व ब्रह्म ही था। वह अपने को ही जानता था कि मैं ब्रह्म हूँ[8]

५—अयमात्मा ब्रह्म[9] —यह ही आत्मा ब्रह्म है। जो सर्वानुभव कर्ता सर्वज्ञ है।[10]

इन वाक्यों का इन्होंने त्रैतवाद समर्थक अर्थ ही किया है।

## १३—पं० रघुनन्दन शर्मा

पं० रघुनन्दन शर्मा ने 'वैदिक सम्पत्ति' नामक ग्रन्थ की रचना की है। इसमें अन्य विषयों के साथ दार्शनिक विषय पर भी प्रकाश डाला है। दार्शनिक दृष्टिकोण से इन्होंने इस जगत् की रचना में ईश्वर, जीव और प्रकृति इन तीनों तत्वों को आवश्यक मानते हुए त्रैतवाद की पुष्टि की है।

परमात्मा के विषय में वे लिखते हैं—जितने इस सृष्टि के स्थूल सूक्ष्म व्यवहार हैं सबमें व्यवस्था, प्रबन्ध और नियम पाया जाता है। इन प्रबल और चमत्कारिक नियमों से सूचित होता है कि इस सृष्टि के अन्दर एक अत्यन्त सूक्ष्म, सर्वव्यापक, परिपूर्ण और ज्ञानरूपा चेतनशक्ति विद्यमान है, जो अनन्त आकाश में फैले हुए असंख्य लोक-लोकान्तरों का भीतर और बाहरी प्रबन्ध किये हुए है। इसी को परमात्मा, ईश्वर, खुदा और गाड आदि कहते हैं।[11]

जीवात्मा के विषय में वे लिखते—इसलिये यह निश्चित और निर्विवाद है कि ज्ञानवाली शक्ति सारे शरीर में व्याप्त नहीं प्रत्युत् वह एक देशी परिच्छिन्न और अणुरूप ही है, क्योंकि सूक्ष्मातिसूक्ष्म कृमियों में भी मौजूद है। इसी को लोग जीव, रुह और सोल के नाम से पुकारते हैं और यही सृष्टि का दूसरा कारण है[12]।

प्रकृति के विषय में वे लिखते हैं—सिद्ध होता है कि समस्त संसार छोटे-छोटे परमाणुओं से ही बना है। इसी जड़, परिवर्तनशील और परमाणुरूप उपादन कारण को माया, प्रकृति, परमाणु, माद्दा और मैटर आदि नामों से कहा गया है।

---

१.—एतरेय० ५।३।३
२.—एकादशोपनिषत् संग्रह स्वामी सत्यानन्द भाष्य, पृ० १२१।
३.—छान्दोग्य० ६।८।७।
४.—वहीं, पृ० २२६।
५.—छान्दोग्य० ३।१४।१।
६.—वहीं पृ० १७०।
७.—बृहदा० १।४।१०।
८.—वहीं पृ० २८४।
६.—बृहदा० २।५।१६।
१०.—वहीं पृ० ३२०।
११—वैदिक सम्पत्ति पृ० ६७६-६७७।
१२—वहीं पृ० ६७६।

शर्मा जी ने जगत् के इन तीनों कारणों को स्वयं सिद्ध और अनादि माना है[1]।

इस मान्यता में शर्मा जी ने वेद[2] और श्वेताश्वतरोपनिषद्[3] के प्रमाण प्रस्तुत किये हैं।

## १४—राहुल सांकृत्यायन

इन्होंने 'दर्शन दिग्दर्शन' नामक दार्शनिक ग्रन्थ की रचना की है। ये मुण्डकोपनिषद्[4] में त्रैतवाद स्वीकार करते हुए लिखते हैं—

दो सहयोगी सखा पक्षी ( जीवात्मा और परमात्मा ) एक वृक्ष को आलिंगन कर रहे हैं। उनमें एक फल ( कर्मभोग ) को चखता है, दूसरा न खाते हुए चारों ओर प्रकाशता है। ( उस ) एक वृक्ष ( प्रकृति ) में निमग्न पुरुष परवश मूढ़ हो शोक करता है। दूसरे ईश को जब वह अपना साथी ( तथा ) उसकी महिमा को देखता है तो शोकरहित हो जाता है।[5]

श्वेताश्वतरोपनिषद् में त्रैतवाद की पुष्टि में उद्धरण प्रस्तुत करते हुए[6] राहुल जी इस उपनिषद् के विषय में लिखते हैं—

इसके गुमनाम लेखक की मुख्य मंशा ही त्रैतवाद का प्रतिपादन करना था[7]।

## १५—ब्रह्ममुनि परिव्राजक

इन्होंने 'दार्शनिक अध्यात्मतत्व,'[8] ग्रन्थ की रचना की है जिसमें ईश्वर, जीवात्मा और प्रकृति के विषय में विस्तार से प्रकाश डाला है। इन्होंने वेद, उपनिषद् और दर्शनों के आधार पर त्रैतवाद का प्रतिपादन किया है।

ईश्वर का इन्होंने कर्मफल प्रदाता,[9] सर्वकर्त्ता,[10] आनन्दमय,[11] ज्योतिस्वरूप,[12] अर्न्तयामी,[13] अतिसूक्ष्म,[14]

---

१—वैदिक सम्पत्ति, पृ० ६७४-७५।
२—ऋ० १।१६४।२०।
३—श्वेत० उ० १।६। ४।५,७।
४—मुण्डक० उ० ३।१-२।
५—दर्शन दिग्दर्शन पृ० ४२६।
६—श्वेताश्वतर उ० १।६-१२। वहीं पर ४।५-१०।
७—दर्शन दिग्दर्शन, पृ० ४३६।
८—दार्शनिक आध्यात्मतत्व, प्रकाशक वेद अनुसंधान सदन ( आर्य वानप्रस्थ आश्रम ) ज्वालापुर, सहारनपुर। प्रथम संस्करण १६५७ ई०।
६—न्याय० ( ४।१।१६। ) ( ४।१।२० ) ( ४।१।२१ ) वेदान्त० ३।२।३८। सांख्य० (५।२)। (५।७) श्वेता० उ० ६।११। ऋ० १०।४८।५।
१०—सांख्य० ३।५६। वेदान्त० १।१।२, ३।
११—वेदान्त० १।१।१२।
१२—ऋ० ६।६।५।
१३—वेदान्त० १।२।१८।
१४—अर्थ० १०।८।२५।

पुरुषविशेष,[1] सर्वज्ञ,[2] इत्यादि रूपों में प्रतिपादन किया है।[3]

जीवात्मा के अस्तित्व को सांख्यानुसार[4] स्वीकार करके, न्याय[5] और वैशेषिक[6] के अनुसार उसे सुख दुःख इच्छा द्वेष, प्रयत्न ज्ञानादि लक्षणयुक्त स्वीकार किया है, तथा जीवात्मा को नित्य,[7] ज्ञानवान्,[8] अणु[9] और अनेक[10] स्वीकार किया है।[11]

प्रकृति को जगत् का उपादान कारण मानते हुए[12] उसे ईश्वराधीन माना है।[13]

इन्होंने इन तीनों तत्वों की स्वतन्त्र तथा परस्पर भिन्न सत्ता स्वीकार करके त्रैतवाद की पूर्णपुष्टि की है।

## १६—स्वामी वेदानन्द तीर्थ

इन्होंने स्वाध्याय सन्दोह[14] नामक स्वरचित ग्रन्थ में त्रैतवाद का प्रतिपादन किया है।

वेदों के अनुसार स्वामी जी ईश्वर को जीवों का तथा प्रकृति का अधिष्ठता,[15] असीम जगत् को धारण करने वाला,[16] सम्पूर्ण संसार का स्वामी[17] प्रतिपादित किया है।

जीवात्मा को अविनाशी, इन्द्रियों का स्वामी[18] तथा परिच्छिन्न[19] तत्व स्वीकार किया है।

प्रकृति को ऐसी माता स्वीकार किया है जो जीवात्मा को अपनी गोद में पालती है।[20]

---

१—योग० १।२४।

२—अथर्व० ३१।४।११। ऋ० १०।८२।३। योग० १।२३,२५।

३—देखिये इन सब पर ब्रह्ममुनि भाष्य, दार्शनिक आध्यात्मतत्व, ईश्वर प्रकरण, पृ० १-२६।

४—सांख्य० ६।१। ५—न्याय० १।१।१०। ६—वैशे० ३।२।४।

७—वेदान्त० २।३।१७। तथा २।४।१६। न्याय० ४।१।१०। ऋ० १।१४६।३०।

८—वेदान्त० २।३।१८। ९—अथर्व० १०।८।२५।, २६।

१०—वैशे० ३।२।२०, सांख्य० १।१४६। यजु० १६।४६।

११—देखिये इन सब पर ब्रह्ममुनि भाष्य दार्शनिक आध्यात्मतत्व जीवात्मा प्रकरण, पृ० ३०-५०।

१२—वेदान्त १।४।३ तथा १।४।२३,२५।

१३—देखिये दार्शनिक आध्यात्मतत्व, प्रकृति प्रकरण, पृ० ५१-५४।

१४—स्वाध्याय सन्दोह, प्रकाशक वैदिक संस्थान गाजियाबाद, चतुर्थ संस्करण, २०२५।

१५—विश्वरूपः अमृतानि तस्थौ। ऋ० ३।३८।४। स्वाध्याय सन्दोह, पृ० ६०।

१६—इन्द्र अमितम् ववक्ष। ऋ० ४।१६।५। वहीं पृ० ७२।

१७—पतिर्विश्वस्य भुवनस्य राजसि ऋ० ६।८६।५। वहीं पृ० ७६।

१८—अपश्यं गोपामनिपद्यमानम्। ऋ० १।१६४।३१। वहीं पृ० ३।

१९—अव्यसश्च। अथर्व० १९।६८।१। वहीं पृ० १०।

२०—कुमारंमातायुवतिः समुब्धं गुहाबिभर्ति। ऋ० ५।२।१। वहीं पृ० २६।

स्वामी जी लिखते हैं—इन तीनों में एक जीवात्मा बाल से भी अधिक सूक्ष्म है और एक प्रकृति मानों नहीं दीखती है, उससे अधिक सूक्ष्म और व्यापक परमात्मा है। [१]

स्वामी वेदानन्द ने अपने प्रसिद्ध ग्रन्थ 'वैदिक धर्म'[२] में ईश्वर, जीव और प्रकृति का पृथक् पृथक् वेदानुसार वर्णन किया है।

ईश्वर को निराकार[३], अजन्मा[४], अनन्त,[५] अनादि,[६] अनुपम,[७] सर्वान्तर्यामी,[८] अमर,[९] नित्य,[१०] तथा एक कहा है।[११]

जीवात्मा को ईश्वर के द्वारा शरीर सम्बन्ध से व्यक्त तथा गतिशील,[१२] मन के साथ वाणी की शक्ति को धारण करने वाला,[१३] शरीर के बीच में रहने वाला, विनाशरहित[१४] तथा अनुरूप स्वीकार किया है।[१५]

प्रकृति को नित्य, कार्यरूप में परिणत[१६] होने वाली माना है। इनके अनुसार वेद में प्रकृति का नाम 'अवि' है। यह सत्य नियम से ढकी रहती है,[१७] अजन्मा तथा प्रलयकाल में रूपों को निगलने वाली है।[१८]

---

१—अर्थव० १०।८।२५। वहीं पृ० १२।
२—वैदिक धर्म, प्रकाशक गोविन्दराम हासानन्द, नई सड़क, दिल्ली, सन् १९६२।
३—न तस्य प्रतिमा अस्ति। यजु ३२।३। वैदिक धर्म पृ० २०।
४—अजः। ऋ० १।६७।३। वहीं पृ० २५।
५—अनन्तं विततम्। अर्थव० १०।८।१२। वहीं पृ० २६।
६—जनुषा सनादसि। सा० पृ० ५।२।१। वहीं पृ० २८।
७—न त्वावां अन्यः। ऋ० ७।३२।२३। वहीं पृ० २९।
८—अन्तरं बभूव। ऋ० १०।८२।७। वहीं पृ० ३३।
९—तमध्वरेष्वीळते देवं मर्ता अमर्त्यम् ऋ० ५।१४।२। वहीं पृ० ३५।
१०—सनातनम्। अर्थव० १०।८।२२। वहीं पृ० ३७।
११—यस्पतिरेक एव। अथर्व० २।२।१। वहीं० पृ० ४३।
१२—पतंगमक्तमसुरस्य माया। ऋ० १०।१७७।१ वहीं पृ० ५१।
१३—पतंनगो वाचं मनसा बिभर्ति। ऋ० १०।१७७।२। वहीं पृ० ५२
१४—अमर्त्यो मर्त्येना सयोनिः। ऋ०१।१६४।३०। वहीं पृ० ५०।
१५—अव्यसः। अर्थ० १९।६८।१। वहीं पृ० ५४।
१६—एषा सनत्नी सनमेव जातेषा पुराणी। अर्थव० १०।८।३०। वहीं पृ० ५५।
१७—अविर्वै नाम देवत ऋतेतास्ते परीवृता। अर्थव० १०।८।३०। वहीं पृ० ५६।
१८—अजारे पिशंगिला यजु० २३।५६। वहीं।

ईश्वर, जीव और प्रकृति इन तीनों को वेद के एक ही मन्त्र में अनादि सिद्ध करते हुए स्वामी जी लिखते हैं—ईश्वर, जीव तथा प्रकृति यह तीन पदार्थ हैं। जो जगत् के कारण हैं। परमेश्वर जीवों के कर्मफल देने के लिए सृष्टि रचता हैं, यही उसका बीज डालना है। जीव स्वकर्मानुसार सुख दुःख का उपभोग करता है इसे संसार के दोनों ओर देखना कहा है। प्रकृति का वेगकार्य तो चर्म चक्षुओं से दीखता है, किन्तु उसका रूप दृष्टिगोचर नहीं होता अर्थात् वह सूक्ष्म है। तीनों केशी अर्थात् प्रकाशमय हैं।[1]

दूसरे मन्त्र में तीनों की विशेषता का वर्णन करते हुए लिखते हैं—'परमेश्वर में अनन्त गुण होने से वह सब से श्रेष्ठ है। प्रकृति विकृति को प्राप्त होती है। जीव भी बन्धमोक्ष को प्राप्त करता है, किन्तु परमात्मा सदा शुद्ध बुद्ध मुक्त स्वभाव और एक रस है अतः परमात्मा इनसे बड़ा है। प्रकृति जड़ होने से अपने आप कोई गति नहीं कर सकती, जीव कर सकता है। अतः प्रकृति से उत्कृष्ट किन्तु परमात्मा की अपेक्षा निकृष्ट होने से मध्यम कहलाता है। परमेश्वर सर्वज्ञ है, जीव अल्पज्ञ है, प्रकृति अज्ञ है, प्रकृति का एक नाम 'घृतपृष्ठ' है। महतत्व, अहंकार पांच तन्मात्राएँ ये सात, प्रकृति के सात पुत्र हैं।[2] इस प्रकार स्वामी वेदानन्द पूर्ण रूप से वेदों में त्रैतवाद के समर्थक हैं।

## १७—चमूपति

इन्होंने वैदिक सिद्धान्त नामक ग्रन्थ की रचना की है[3] जिसमें ईश्वर, जीवात्मा और प्रकृति के विषय में वेदानुसार विस्तार से वर्णन किया है। तीनों तत्वों के विषय में इनके विचार देखिये—

ईश्वर के विषय में ये लिखते हैं—'संसार को देखकर पहिला प्रश्न यह होता है कि इसका विकास कैसे होता है? विकास में नियम है, निश्चय है। सम्पूर्ण जगत् की प्रवृत्ति बुद्धि पूर्वक हुई प्रतीत होती है। यह बुद्धि प्रकृति की नहीं, न किसी जीवात्मा या जीवात्मसमूह की है। विभु परमात्मा की ही है।[4]

उस चतुष्पाद् पुरुष का एक पाद् (बहिःप्रज्ञ) इस संसार में प्रकट हुआ। उससे चेतन अचेतन सारा जगत् प्रवृत्त हुआ।[5]

आर्य धर्म परमात्मा को जगत् का निमित्त कारण मानता है उपादान नहीं। उपादान मानने से चेतन से अचेतन और अचेतन से चेतन विकसित होने की समस्या का कोई सुलझाव नही हो सकता।[6]

---

१—त्रयः केशिनः ऋतुथा विचक्षते सम्वत्सरे वपत एक एषाम्। विश्वमेको अभिचष्टेशचीभिर्ध्राजिरेकस्य ददृशे न रूपम्॥ ऋ० १।१६४।४४। वैदिक धर्म पृ० ५८।

२—अस्य वामस्य पलितस्य होतुस्तस्य भ्राता मध्यमो अस्त्यश्नः। तृतीयो भ्राता घृतपृष्ठो अस्यात्रापश्यं विश्पतिं सप्तपुत्रम्॥ ऋ० १।१६४।१। वहीं पृ० ५६।

३—वैदिक सिद्धान्त, प्रकाशक १५ हनुमान रोड, नई दिल्ली, १९६६।

४—वैदिक सिद्धान्त, पृ० २३।

५—पादोऽस्येहाभवत्पुनः। ततो विश्वङ् व्यक्रामत् साशनानशने अभि। यजु० ३१।४।

६—वैदिक सिद्धान्त पृ० २३।

प्रवृति के पश्चात् धृति का प्रश्न है। संसार के विविध पदार्थ एक दूसरे की आकर्षण आदि शक्तियों से स्थिर है। परन्तु यह आकर्षण भी तो बुदिपूर्वक कार्य कर रहा है। सूर्य ने पृथ्वी को और पृथ्वी ने सूर्य को आकर्षण करना किसी की नियामिकता से स्वीकार किया है। इनमें यह धर्म कैसे आया? इस धर्म का संकेत ज्ञान स्वरूप सर्वज्ञ सर्वान्तर्यामी की और है[1]। वेद कहता है, चेतन अचेतन का आधार प्रभु है।[2]

जहाँ प्रवृत्ति है, वृति है, वहाँ निवृत्ति भी है। प्रत्येक पदार्थ अपने मूल से परिणाम पाकर कार्यरूप धारण करता है और उससे पीछे फिर उसी कारण में लीन हो जाता है। यह क्षय या निवृति भी उसी व्यापक बुद्धि के अधीन है। संख्या कर्ता परमात्मा से सृष्टिकाल में सूर्य उत्पन्न होता है और प्रलयकाल में उसी में लीन हो जाता है।[3]

प्रवृत्ति और निवृत्ति दो विरोधी धर्म हैं। इनका समय और मर्यादा-पूर्वक व्यवहार में आना जड़ प्रकृति द्वारा असम्भव है। प्रकृति का स्वतन्त्र धर्म या प्रवृत्ति हो सकता है या निवृत्ति। सृष्टि होते होते प्रलय और प्रयल होते-होते सृष्टि की प्रवृत्ति कौन करता है? कोई नियामिका शक्ति ही। यह नियामिका चेतन होना चाहिये और उसकी चेतना का प्रभाव विश्वव्यापी होना चाहिये।[4] वेदान्त दर्शन में उपरिलिखित सारे प्रकरण को एक सूत्र में कहा है— ब्रह्म वह है जिससे इस जगत् का जन्म, धारण और विनाश होता है।[5]

प्रेरक प्रभु का धर्म अटल है उसने सत्य को धर्म बनाया है[6] वह परमेश्वर किसी बात में ऊन (कम) नहीं[7] वह आनन्द स्वरूप[8], निराकार[9] सर्वशक्तिमान्,[10] अजन्मा,[11] अनन्त,[12] निर्विकार,[13] अनादि,[14] अनुपम,[15]

---

१—वैदिक सिद्धान्त, पृ० २३।

२—स्कोम्भेनेमे विष्टभिते द्योश्च भूमिश्च तिष्ठतः। स्कम्भ इदं सर्वमात्मन्वद्यत्प्राण्निमिषच्च यत्। अथर्व० १०।८।२।

३—कालेनोदेतिसूर्यः काले निविशते पुनः। अथर्व० १९।५४।१ वैदिक सिद्धान्त, पृ० २५।

४—वही।

५—जन्माद्यस्ययतः। वेदान्त दर्शन १।१।२। पृ० २५।

६—सविता सत्यधर्मा। अथर्व० १०।८।४२। वही। पृ० २८।

७—न कुतश्चनोनः। अथर्व० १०।८।४४। वैदिक सिद्धान्त, पृ० ३०।

८—स्वर्यस्य च केवलम्। अर्थव० १०।७।१। वहीं पृ० ३२।

९—अकायमव्रणम्। यजु०४०।४। वहीं पृ० ३३।

१०—शुक्रम्। यजु० ४०।४। वहीं।

११—अजस्तद्ददर्शेक। अर्थव० १०।८।४। वहीं।

१२—अनन्तंविततं पुरुष। अर्थव० १०।८।१२। वहीं।

१३—अज एकपात्। यजु० ३४।५३। वहीं।

१४—सनातनम्। अथर्व० १०।८।२२। वहीं।

१५—अपूर्वेणोषिता वाचः। अथर्व १०।८।२३। वहीं।

सर्वाधार,[1] सर्व-व्यापक,[2] सर्वज्ञ,[3] अजर अमर,[4] अभय[5], नित्य[6], पवित्र[7], न्यायकारी[8] दयालु,[9] सर्वेश्वर,[10] सृष्टिकर्ता,[11] सर्वान्तर्यामी,[12] और एकमात्र उपास्य है।[13]

जीवात्मा के विषय में इन्होंने लिखा है —यह स्वयं अमरण-धर्मा है परन्तु मरण-धर्मा शरीर के साथ एक स्थानी होकर अपनी इच्छा से जकड़ा हुआ किसी वस्तु की ओर जाता है और किसी वस्तु से परे हटता है।[14] यह सुखदुःख का भोक्ता, इस सुन्दर वृद्ध हो जाने वाले दाना दानशील शरीर का भर्ता (अनादित्रयी में) मध्यम-स्थानीय (आत्मा) है।[15] जीवात्मा नित्य[16] है तथा अल्पज्ञ है।[17] यह स्वरूप से अणु है।[18] जीते शरीर में कुछ ऐसी चेष्टाएं होती हैं जो जड़ शरीर लिंग नहीं कर सकते, जैसे सुख-दुःख की अनुभूति, इच्छा, द्वेष, प्रयत्न और ज्ञान इन्हीं को न्यायदर्शनकार ने आत्मा के लिंग कहा है।[19] वैशेषिक कार ने इनके अतिरिक्त प्राणापान निमेषोन्मेष इन्द्रियान्तर्विकार ये भी आत्मा के लिंग कहे हैं।[20] वेद में कहा है यह जीवात्मा प्राण लेता है और नहीं लेता, आँख झपकाता है

---

१—सो दृहंयत् सोधारयत्। अथर्व० ४।११।७। वैदिक सिद्धान्त, पृ० ३३।

२—उरुकोशो वसुधानस्तवायं यस्मिन्निमाभुवनान्यन्तः। अथर्व० ११।२।२२। वहीं।

३—वेद भुवनानि विश्वा। यजु० ३२।१०। वहीं।

४—अथर्व० १०।८।४४। वहीं।

५—अभयंकरः। अथर्व० १०।२१।१। वहीं।

६—एकपाद्। यजु० ३४।५३। वहीं।

७—पवमानः। अथर्व० १०।८।४० वहीं।

८—सोऽर्यमा। अथर्व० १३।४।४। वहीं।

९—दयसे विजानन्। यजु० ३३।१४। वैदिक सिद्धान्त, पृ० ३३।

१०—सर्वस्येश्वरः। अथर्व० १०।४।१। वहीं।

११—य इदं विश्वं भुवनं जजान। अथर्व० १३।३।१५। वहीं।

१२—स ओतः प्रोतश्च विभुः प्रजासु। यजु० ३२।८। वहीं।

१३—एकएव नमस्यः। अथर्व० २।२।१। वहीं।

१४—ऋ० १।१६४।३८। वहीं। पृ० १०।

१५—ऋ० १।१६४।१। वहीं, पृ० १४।

१६—ऋ० १।१६४।६। वहीं, पृ० १६

१७—अथर्व० १०।८।२५ वहीं।

१८—न्याय० १।१।१०।

१९—वैशे० ३।२।४

२०—यदेजति पतति यश्चनिष्ठति प्राणादप्राणन्निमिषच्च। ऋ० १०।८।११। वहीं, पृ० ११।

कांपता है, ठहरता है।[1] परिणामी शरीर में यह अपरिणामी है।[2]

प्रकृति के विषय में चमूपति लिखते हैं—कोई-कोई कहते हैं, परमात्मा ही प्रकृति और आत्मा को बनाता है। काहे से? अभाव से तो नहीं। तब अपने से बनाता होगा। चेतन (प्रभु) से अचेतन (जगत्) के प्रादुर्भाव की कल्पना इस धारणा को भी अयुक्त बना देती है। परमात्मा मात्र को अनादि मानने से इस शंका का किसी प्रकार समाधान नही हो सकता कि पाप की प्रवृत्ति किस से होता है।[3]

वेद में प्रलयावस्था की प्रकृति के विषय में कहा है—उस समय सत् न था, असत् न था।[4] उस समय अव्यक्त अक्रिया से ढंका हुआ था। उसको व्यक्त करने वाला कोई चिन्ह न था। प्रकृति थी।[5] यह प्रकृति प्राणियों को लिये सम्यक् फल दूहने और सम्यक् जीवन-निर्वाह कराने वाली है।[6] वेद में कहा है कि नौ दरवाजों वाला पुण्डरीक (शरीर) तीन गुणों से घिरा हुआ है।[7] ये तीन गुण क्या हैं? आत्मा स्वभाव से गुणातीत है। उसमें जो तारतम्य आता है और वह प्रकृति के संग से है। अतः प्रकृति त्रिगुणात्मिका है।[8]

त्रैतवाद को त्रित्ववाद[9] नाम देते हुए चमूपति लिखते हैं—अनादि तो तीन ही मानने पड़ते हैं। आत्मा को अनादि मानने से विकासवादियों की यह समस्या झट सुलझ जाती है कि जीवन कहां से आता है? प्रकृति को अनादि मानने से धर्म का विज्ञान से अज्ञान और अज्ञान से पैदा हुआ विरोध मिट जाता है। अर्थात् यह स्पष्ट हो जाता है कि आत्मा अनात्मा में परिणत नहीं होता। परमात्मा को अनादि मानने से जगत् की स्थिर, अनादि, अनन्त, व्यवस्था का रहस्य खुल जाता है[10]।

परमात्मा, आत्मा और भौतिक जगत् ये तीन भिन्न भिन्न पदार्थ हैं। जैसा कि वेद में कहा है—धारणकर्त्ता (परमात्मा) में यह आकाश (सूक्ष्मतमभूत) से पृथिवी (स्थूल भूत) तक भौतिक प्रपंच स्थिर है। उसी परमात्मा में यह सब आत्मवान् जो सांस लेते और आंख झपकते हैं स्थिर हैं[11]।

---

१—ऋ० १।१६४। १। वही, १६।

२—ऋ० १।१६४।१। वैदिक सिद्धान्त, पृ० १६।

३—वहीं पृ० ४१।

४—नासदासीन्नोसदासीत्तदानीम्। ऋ० १०।१२६।१। वहीं पृ० ४४।

५—तम आसीत् तमसोगूढ़हमग्रेऽप्रकेतं सलिलं सर्वमाइदम्। ऋ० १।१२६।३। वहीं पृ० ४५।

६—सुदुघा पृश्निः मरुद्भ्यः। ऋ० ५।६०।५। वहीं, पृ ४३।

७—पुण्डरीकं नवद्वारं त्रिभिर्गुणेभिरावृतम्। अथर्व० १०।८।४३।

८—वहीं, पृ० ४४।

९—वैदिक सिद्धान्त, पृ० ४२। १०—वहीं।

११—स्वममेनेमेविष्टमिते द्यौश्च भूमिश्चतिष्ठतः। स्कम्भ इदं सर्वमात्मन्वत् यत् प्राणन्निमिषच्च यत्॥

अथर्व० १०।८।२। वहीं।

इन तीनों तत्वों को सृष्टि में कारण मानते हुए चमूपति लिखते हैं—ये तीनों अनादि, सृष्टि होने में कारण बनते हैं। १- परमात्मा का नियन्त्रण रहता है। २- जीवों को अपने फल पाने होते हैं। ३—प्रकृति इस प्रपंच का उपादान कारण है।[1]

## १८—श्रीपाद दामोदर सातवलेकर

अथर्ववेद[2] के भाष्य में इन्होंने त्रैतवाद का प्रतिपादन किया है। अथर्ववेद के नौवें काण्ड के नौवें सूक्त के विषय में इन्होंने लिखा है—"इस सूक्त में, जीवात्मा, परमात्मा और संसार वृक्ष का उत्तम वर्णन है। वेद का जो उत्तम विषय है वह यही है।"

ईश्वर के विषय में अथर्व वेद के मन्त्र[3] के भाष्य में सातवलेकर लिखते हैं—एक ही सत्य तत्व है, एक ही आत्मा, परमात्मा, ब्रह्म, परब्रह्म, देव, ईश्वर किंवा परमेश्वर है। जिसका कोई नाम नहीं है, परन्तु जिसके सब नाम भी हैं। उसको 'सत्' इतना ही यहाँ कहा है। 'सत्' का अर्थ है 'जो है' अर्थात् कोई ऐसी विलक्षण शक्ति है कि जो इस जगत् के पीछे रहकर सब जगत् के कार्य चला रही है—जिससे विद्युत चमकती है, वायु बहता, और जल प्रवाहित होता है। अतः अनाम सत्य तत्व को अग्नि सूर्य आदि नाम दिये हैं।[4]

जीवात्मा सम्बन्धी अथर्व वेद के मन्त्र भाष्य में इन्होंने लिखा है—'प्राणियों के शरीर में जीवात्मा है वह ध्रुव अर्थात् स्थिर, चालक, वेगवान प्राणों को चलाने वाला है और वह इस शरीर में रहता है[5]।

अन्य मन्त्र भाष्य में वे लिखते हैं—मृत मनुष्य का जीव वास्तविक रीति से अमर है, वह अपनी निज शक्तियों से कार्य करता है और इस देह के छोड़ देने के बाद दूसरे मर्त्य देह के साथ संयुक्त होता है[6]।

इनके मत में अथर्ववेद में अज शब्द जीवात्मा के लिए अनेकों स्थानों पर प्रयुक्त है।[7]

प्रकृति को अथर्ववेद में 'घृतपृष्ठ' अर्थात् भोग्य पदार्थों को ढोने वाला कहा है[8]।

इनके मत में अथर्व वेद के ९ वें काण्ड के ९ वें सूक्त में तीनों तत्वों का वर्णन है। कुछ मन्त्रों के भाष्य का भाव इस प्रकार है—

---

१—वहीं पृ० ४३।

२—अथर्व वेद, सातवलेकर सुबोध भाष्य, प्रकाशक-स्वाध्याय मण्डल, औंध, सितारा, प्रथम संस्करण सन् १९३१।

३—इन्द्रमित्रमित्यादि। अथर्व ९। १०।२८।

४—अथर्व वेद, सुबोध भाष्य पृ० १६७।

५—पस्त्यानां मध्ये ध्रुवं एजत् जीवं तुरगातु अनत्शये। अथर्व० ९।१०।८ देखिये वहीं सुबोध भाष्य, पृ० १५०

६—मृतस्य जीवः अमर्त्यः स्वधाभिः चरति मर्त्येन सयोनिः। अथर्व० ९।१०।८ देखिये वहीं सुबोध भाष्य पृ० १५०।

७—अजो अग्निः। अथर्व० ९।५।७। अजो वा इदमग्रे व्यक्रमत्। अथर्व० ९।५।२०।

अजः पक्वः। अथर्व० ९।५।१९। देखिये इन पर सुबोध भाष्य, पृ० ७४—७७।

८—अथर्व० ९।९।१। सुबोध भाष्य, पृ० ११९।

दो पक्षी ( जीवात्मा और परमात्मा ) एक ही वृक्ष ( प्रकृति ) पर रहते हैं।[1] उनमें से एक फलों को न भोगने वाला परमात्मा है क्योंकि वह भोग की कामना रहित[2] है। परन्तु दूसरा पक्षी मीठे फलों को चखता है वह एक नहीं अनेक हैं।[3] ये जीवात्मा 'अमृत' की पुकार करते रहते हैं[4]। जीवात्मा व्याप्य है। परमात्मा इन जीवों में भी प्रविष्ट है[5]। इन दोनों में मौलिक भेद है। परमात्मा एक, सर्व व्यापक और सर्वत्र परिपूर्ण है, जीवात्मा अनेक, परिच्छिन्न, अपूर्ण और भोगी है।[6]

प्रकरण के अन्त में सातवलेकर लिखते हैं—इतने विवरण से पाठकों को पता चला होगा कि एक विभु परमात्मा, दूसरा परिच्छिन्न जीवात्मा और तीसरा यह संसार, ये तीन पदार्थ यहां कहे हैं[7]। इन तीनों को परस्पर 'भ्राता' कहा है[8]। ये तीनों एक दूसरे को भरते हैं पूर्ण करते हैं। इनमें से एक तो अति पुराणपुरुष परमात्मा है। दूसरा बीच का भाई ( जीवात्मा ) भोगों को भोगने वाला है। तीसरा भाई जड़ जगत् प्रकृति भोगों को वहन करने वाला है।[9]

इस प्रकार श्रीपाद दामोदर सातवलेकर ने अथर्व वेद में त्रैतवाद का ही प्रतिपादन किया है।

## १९—विश्ववन्धु शास्त्री

इन्होंने वेद सन्देश[10] नामक दार्शनिक ग्रन्थ की रचना की है। उसमें वेद और उपनिषदों के अनुसार त्रैतवाद का प्रतिपादन किया है।

'द्वा सुपर्णाः'[11] के भाष्य में ये लिखते हैं—तीन भिन्न भिन्न सत्ताओं का इसमें स्पष्ट वर्णन पाया जाता है।[12] इनके मत में इस मन्त्र में प्रयुक्त वृक्ष शब्द का अर्थ प्रकृति है।[13] तथा 'सखाया' शब्द जीवात्मा और ब्रह्म की भिन्नता सूचित कर रहा है क्योंकि मित्रता अकेले की नहीं होती दो की होती है।[14]

'बालादेकम्'[15] इस मन्त्र में इन्होंने ईश्वर, जीवात्मा और प्रकृति तीनों का अस्तित्व स्वीकार किया है।[16]

---

१—अथर्व० ६।६।२०। २—अकामः। अथर्व० १.८।४४।
३—यस्मिन् वृक्षे मध्वदः सुपर्णाः निविशन्ते। अथर्व० ६।६।२१।
४—सुपर्णाः अमृतस्य, भक्षमनिमेषं विदथाभिस्वरन्ति। अथर्व० ६।६।२२।
५—स मा धीरः पाकमत्राविवेश। अथर्व० ६।६।२२।
६—सुबोध भाष्य, पृ० ११६।
७—सुबोध भाष्य, पृ० ११८। ८—अथर्व० ६।६।१।
९—सुबोध भाष्य, पृ० ११८-११९।
१०—विश्व बन्धु शास्त्री, वेद सन्देश, १ भाग, २ य संस्करण, १९८३।
११—ऋ० १।१६४।२०। १२—वेद सन्देश, पृ० ५१। १३—वहीं
१४—सुबोध भाष्य, पृ० ६२। १५—अथर्व० १०।८।२५।
१६—वेद सन्देश, पृ० ६७।

श्वेताश्वतरोपनिषद् की त्रैतवाद समर्थक श्रुति[1] का भावार्थ इन्होंने इस प्रकार लिखा है—सत्व, रजस् और तमस् गुणमयी, सब विकारों की आदिमूल प्रकृति अजा न पैदा होने वाली है। भोग भोगने वाला जीव अज है। न भोक्ता सदा स्वतन्त्र परमात्मा तीसरा अज है[2]। यहां इन्होंने ईश्वर, जीवात्मा और प्रकृति इन तीनों को अजन्मा अर्थात् अनादि स्वीकार किया है। इस प्रकार विश्वबन्धु का शास्त्रीय मन्तव्य त्रैतवाद ही है।

## २०—गंगा प्रसाद उपाध्याय

उपाध्याय जी ने फिलासफी आफ दयानन्द, मीमांसाप्रदीप, आस्तिकवाद, जीवात्मा, अद्वैतवाद, शांकरभाष्यमतावलोचन, जीवनचक्र, मनुस्मृति, एतरेय ब्राह्मण, सायण और दयानन्द, कम्युनिज़म, कर्मफलसिद्धान्त, सर्वदर्शन सिद्धान्त संग्रह, शंकर रामानुज दयानन्द, आदि विपुल दार्शनिक साहित्य का निर्माण किया है। गंगा प्रसाद उपाध्याय त्रैतवाद के पूर्ण समर्थक विद्वानों में गिने जाते हैं। इन्होंने अपने साहित्य में दार्शनिक मतों का तुलनात्मक अध्ययन प्रस्तुत किया है। सिद्धान्त रूप में इन्होंने त्रैतवाद का ही प्रतिपादन किया है। इनकी दृष्टि में सृष्टि की रचना तीन सत्ताओं की सूचक है—

१—जीव की, जिनके लिए सृष्टि की आवश्यकता है।

२—प्रकृति की, जिसका परिणाम स्वरूप यह सृष्टि है।

३—ईश्वर की, जो अपने ज्ञान और सामर्थ्य से सृष्टि की रचना कर सके।[3]

उपाध्याय जी ने त्रैतवाद सम्बन्धी इन विचारों का आधार सर्वप्रथम ऋग्वेद का नासदीय सूक्त[4] बनाया है। इनके मत में यहां ईश्वर, जीव और प्रकृति तीनों का अस्तित्व विद्यमान है। उपाध्याय जी लिखते हैं—

प्रलय के समय प्रकृति के साथ एक ईश्वर था उससे बढ़कर कोई नहीं था[5] परन्तु 'रेतोधा'[6] (जीवात्मा) थे। रेतोधाः' शब्द के विषय में ये लिखते हैं—'रेतोधाः' का क्या अर्थ है? इससे ब्रह्म से तात्पर्य नहीं है। प्रथम तो 'रेतोधाः' बहुवचन है। दूसरे यह कि यदि सृष्टि के बीज को ब्रह्म में माना जाये तो ब्रह्म निर्विकार नहीं रहता। प्रश्न यह है ब्रह्म सृष्टि को क्यों बनाता है? यदि अपने सिवाय और कोई चेतन या इच्छा करने वाली वस्तु थी ही नहीं तो उसने अपने लिये सृष्टि बनाने की इच्छा की होगी। यदि स्वयं अपने लिये इच्छा की तो विकारी हो गया। वस्तुतः यहां कर्म का नाम 'रेत' है क्योंकि सृष्टि कर्म के ही वशीभूत है। किन्हीं जीवों के कर्म करने, किन्हीं के भोग

---

१—श्वेता० ४।५।
२—वेद सन्देश, पृ० ६१।
३—अद्वैतवाद, पृ० ३४४। प्रकाशक-कलाप्रेस इलाहाबाद, तृतीय संस्करण, १९५७।
४—ऋ० १०।१२९।
५—आनीदवातं स्वधया तदेकं तस्माद्धान्यन्नपरः किंचनाऽस। ऋ० १०।१२९।२। देखिये उपाध्याय भाष्य, पृ० २९२।
६—रेतोधा—आसन्। ऋ० १०।१२९।५।

करने और किन्हीं के कर्म करने और भोग करने दोनों के लिए सृष्टि की उत्पत्ति होती है। इसलिए इस कर्म अर्थात् रेत को धारण करने वाले का नाम 'जीव' है यह अनन्त हैं। और प्रलय अवस्था में भी रहते हैं।[1]

प्रकृति को यहां 'स्वधा' कहा है उसी प्रकृति के साथ प्रलयावस्था में ब्रह्म था। मूल उपादान के लिये ही इस सूक्त में 'अप्रकेतम् सलिलं सर्वमा इदम्'[2] कहा है अर्थात् उस समय 'सलिलं' था। उपाध्याय जी 'अप्रकेतम् सलिलम्' का अर्थ लिखते हैं अर्थात् परमाणुओं का समूह था, जिसमें वस्तुओं की पहचान न थी।[3] इनके मत में यहां स्वधा और सलिल शब्द प्रकृति के अर्थ में प्रयुक्त हुए हैं।

जीव और ब्रह्म के भेद के विषय में उपाध्याय जी लिखते हैं—देश और काल की अपेक्षा ब्रह्म और जीव में भेद नहीं। परन्तु जीव अल्पज्ञ है और ब्रह्म सर्वज्ञ। जीव भोक्ता और ब्रह्म भोक्ता नहीं[4]। इन दोनों का परस्पर सम्बन्ध है। ईश्वर जीवात्मा का पिता, माता[5], बन्धु[6] और राजा है।[7]

अद्वैतवाद ग्रन्थ के अन्त में ये लिखते हैं—वैदिक सिद्धान्त यही है कि ईश्वर, चित् (जीव) और अचित् (प्रकृति) तीनों ही मूलतत्व हैं। यह तीनों वस्तुएँ अनादि और अनन्त अर्थात् नित्य होनी चाहिए।[8]

## २१— डा० श्रीराम आर्य

इनके मत में वैदिक धर्म की मान्यता त्रैतवाद की है। वेद, आत्मा, परमात्मा तथा प्रकृति को अनादि स्वतन्त्र सत्तायें मानता[9] है।

स्वरचित 'ईश्वर सिद्धि' नामक ग्रन्थ में ये लिखते हैं—परमात्मा तथा जीवात्मा नित्य, सनातन पृथक् चैतन्य सत्ताएं हैं, तथा प्रकृति जड़ अनादि सत्ता है।[10]

ईश्वर के विषय में इन्होंने वेद के मन्त्रों का आश्रय लेकर कहा है कि यह सब ईश्वर से आच्छादित है[11]। वह परमेश्वर इस सम्पूर्ण जगत् के उत्पन्न होने से पूर्व विद्यमान था।[12] वह एक है।[13]

---

१—अद्वैतवाद, पृ० २६८-२६६।  २—ऋ० १०।१२६।३।

३—अद्वैतवाद, पृ० २६७।

४—जीवात्मा, पृ० ३११। प्रकाशक, कला प्रेस, इलाहाबाद, चतुर्थ संस्करण, १६६४।

५—त्वंहि नः पिता वसो त्वं माता। ऋ० ८।१०।६।

६—सनो बन्धुः। यजु० ३२।१०।  ७—एक इत् राजा। यजु० ३२।३।

८—अद्वैतवाद, पृ० ३४४।

६—डा० श्रीराम, गीता विवेचन, पृ० ८१। प्रकाशक—वैदिक साहित्य प्रकाशक, कासगंज, द्वितीय संस्करण, १६६६ ई०।

१०—ईश्वर सिद्धि, पृ० ५२। प्रकाशक, वहीं द्वितीय संस्करण १६७१ ई०।

११—यजु० ४०।१। वहीं, पृ० ३१।  १२—ऋ० १०।१२१।१। वहीं।

१३—श्वेता० ६।११। वहीं पृ० ३४

जीवात्मा के विषय में वेद का प्रमाण देते हुए ये लिखते हैं जीवात्मा शीघ्रगामी अविनाशी, प्रयत्नवाला, शरीर रूपी नगर में रहने वाला है[1]। जीवात्मा को इन्होंने न्याय[2] और वैशेषिक दर्शन[3] के अनुसार सुख दुख, इच्छा, द्वेष और प्रयत्न वाला माना है।

प्रकृति को इन्होंने सांख्य दर्शनानुसार सत्व, रज और तम की साम्यावस्था के रूप में स्वीकार किया है।[4]

इन्होंने ऋग्वेद के मन्त्र ( द्वा सुपर्णा ) में भी त्रैतवाद को स्वीकार किया है।[5]

## २२—धर्मदेव विद्यामार्त्तण्ड

इन्होंने 'वेदों का यथार्थ स्वरूप' नामक ग्रन्थ लिखा है जिसमें वेदों में त्रैतवाद का प्रतिपादन किया है। ऋग्वेद के मन्त्र 'द्वा सुपर्णा'[6] के भाष्य में इन्होंने त्रैतवाद का प्रतिपादन किया है।[7] त्रैतवाद के समर्थन में इन्होंने एक वेद मन्त्र[8] और उपस्थित किया है जिसका भाष्य करते हुए लिखा है—तीन अनादि पदार्थ हैं, उनमें से एक जीव बाल से भी सूक्ष्म है और प्रकृति रूप नित्य पदार्थ अव्यक्त वा सूक्ष्म होने से नहीं दिखाई देता। इन दोनों को भी अन्तर्यामी रूप से मानों आलिंगन करने वाली जो देवता है वह परमेश्वर रूप देवता मुझे सबसे अधिक प्रिय है।[9]

नासदीय सूक्त में अद्वैत का खन्डन करते हुए आप लिखते हैं—इस प्रकार विवेचन से यह स्पष्ट है कि नासदीय सूक्त[10] तथा अन्य मन्त्रों से अद्वैत सिद्ध नहीं होता किन्तु ब्रह्म, जीवात्मा और प्रकृति इन तीन अनादि पदार्थों की सत्ता ही सिद्ध होती है।[11]

## २३—डा०हरिदत्त शास्त्री

ये वेदों में त्रैतवाद का समर्थन करते हुए लिखते हैं—ईश्वर, जीव, प्रकृति प्रवाह से अनादि माने जाते हैं, यह वैदिक सिद्धान्त है[12]। इन्होंने यहां तक घोषणा की है, कि केवल त्रैतवाद ही वैदिक है।[13]

---

१—ऋ० १।१६४।३०। वहीं पृ० ५२।

२—वैशे० ३।१।४। वहीं।

३—न्याय० १।१० वहीं,।

४—सांख्य, १।६१। ईश्वर सिद्धि, पृ० ७४।

५—ऋ १।१६४।२०। वहीं, पृ० ७८।

६—ऋ० १।१६४।२०।

७—वेदों का यथार्थ स्वरूप, पृ० १६१।

८—अथर्व० १०।८।२५।

९—वेदों का यथार्थ स्वरूप, पृ० १६८।

१०—ऋ० १०।१२९।

११—वेदों का यथार्थ स्वरूप, पृ० १७३।

१२—वेदवाणी, पृ० १०। अंक ३। जनवरी १९६४। प्रकाशक रामलाल कपूर ट्रस्ट, अमृतसर।

१३—वहीं पर।

ईश्वर के विषय में यजुर्वेद[1] का प्रमाण देते हुए ये लिखते हैं सृष्टि कर्त्ता परमेश्वर अनादि और अनन्त है[2]।

अथर्ववेद[3] का प्रमाण देते हुए जीवात्मा के विषय में इन्होंने लिखा है—यह जीवात्मा कल्याण करने वाला, जरारहित और अमर है[4]।

ऋग्वेद के मन्त्र[5] का प्रमाणदेकर प्रकृति को भी इन्होंने अनादि प्रतिपादित किया है।

इन्होंने ईश्वर, जीव और प्रकृति इन तीनों की सत्ता एक ही मन्त्र में प्रतिपादित करते हुए लिखा है—तीन प्रकाशित पदार्थ ( ईश्वर,जीव, प्रकृति ) नियमानुसार विविध कार्य कर रहे हैं। इनमें से एक परमेश्वर सन्धिकाल ( प्रलय और जगत्-के माध्य ) में बीज डालता है। एक ( दूसरा जीवात्मा ) अपने सामर्थ्य से जगत् को दोनों और ( लोक और-परलोक की दृष्टि ) से देखता है। एक ( तीसरी प्रकृति ) का वेग दिखाई देता है, रूप नहीं अर्थात् प्रकृति का कार्य तो दिखाई देता है परन्तु प्रकृति को कोई नहीं देख सकता[6]। इसी प्रकार अथर्व वेद में भी इन्होंने तीनों तत्वों की एकत्र सत्ता स्वीकार की है।[7]

## २४—प्रो० सत्यव्रत सिद्धान्तालंकार

इन्होंने ग्यारह उपनिषदों पर हिन्दी में भाष्य किया, जो 'एकादशोपनिषद्[8] नाम से प्रसिद्ध है। 'श्रीमद्भगवत् गीता[9] पर भी इन्होंने भाष्य किया है। इन दोनों ग्रन्थों में इन्होंने त्रैतवाद की पूर्ण पुष्टि की है।

कठोपनिषद् की श्रुति[10] का त्रैतवाद समर्थक अर्थ करते हुए इन्होंने लिखाहै—एक सब को वश में रखने वाला, सबका नियन्ता सब भूतों में व्याप्त अन्तर्यामी ( परमेश्वर ) एक रूप को, अनादि कारण रूप प्रकृति को अनेक प्रकार का करता है, आत्मा में व्याप्त उस को जो गहराई से जानते हैं, उनका ही आनन्द निरन्तर रहने वाला होता है दूसरों का नहीं।[11]

---

१—स्वयम्भूः। यजु० ४०।८।   २—वेदवाणी, पृ० १०।

३—इयं कल्याण्यजरामर्त्यस्यामृतागृहे। यस्मै कृता शये स यश्चकार जजार सः ॥अथर्व० १०।८।२६।

४—वेदवाणी, पृ० १०।   ५—ऋ० १।१६४।२० वहीं

६—त्रयः केशिन ऋतुथा विचक्षते संवत्सरे वपत एक एषाम्। विश्वमेको अभिचष्टे शचीभिर्ध्राजिरेकस्य ददृशे न रूपम् ॥
ऋ० १।१६४।४४। वेदवाणी, पृ० १०।

७—अथर्व० १०।८।२५। वहीं।

८—एकादशोपनिषद्, प्रकाशक विद्याविहार, ४ बलवीर ऐवेन्यु देहरादून।

९—श्रीमद्भगवत् गीता, प्रकाशक, वही।

१०—एकोवशी सर्वभूतान्तरात्मा एकं रूपं बहुधा यः करोति। तमात्मस्थं ये अनुपश्यन्ति धीरास्तेषां सुखं शाश्वतं नेतरेषाम्।
कठ० ५।१२

११—एकादशोपनिषद्, पृ० ६८।

मुण्डकोपनिषद् के 'द्वा सुपर्णा,'[१] का अर्थ भी इन्होंने ईश्वर, जीव और प्रकृति से सम्बन्धित ही किया है[२]। मुण्डकोपनिषद् की अन्य श्रुति[३] का भाष्य करते हुए ये लिखते हैं—'प्रकृतिरूपी वृक्ष तो दोनों के लिये समान ही है, परन्तु जीवात्मा तो उसके फल को देखकर बेबस हो जाता है, सामर्थ्यहीन हो जाता है, उसी के खाने में निमग्न हो जाता है और पीछे अपनी मूर्खता पर पछताने लगता है और परमात्मा प्रकृति रूपी वृक्ष के फल को नहीं खाता। जीवात्मा जब परमात्मा की इस महिमा को देख लेता है तब शोक करना छोड़ देता है।[४]

श्वेताश्वतरोपनिषद् में इन्होंने ईश्वर, जीव और प्रकृति का स्पष्ट वर्णन स्वीकार किया है तथा तीनों के अनादित्व को स्वीकार किया है।[५] इनके कुछ भाष्य देखिये—

'हमने यह जो कुछ गाया वह परम-ब्रह्म-चक्र का गीत गाया। इस ब्रह्म-चक्र में 'ईश्वर, जीव, प्रकृति' ये तीन अक्षर अर्थात् अविनाशी तत्व सुप्रतिष्ठित हैं।[१]'

दो 'अजे' (अजन्मा) हैं....'ज्ञ' और 'अज्ञ'। ज्ञ ईश है, अज्ञ अनीश है। इन दो अजों के अतिरिक्त एक तीसरी अजा (अजन्मा) है। दो अज (ईश्वर और जीव) और एक अजा (प्रकृति) है—यह अजा भोक्ता (जीव) के भोग के लिये है।[६]

प्रधान अर्थात् प्रकृति क्षर है, खर जाने वाली है. अमृत अर्थात् ईश्वर अक्षर है। क्षररूपा प्रकृति तथा जीवात्मा इन दोनों पर स्वामित्व उसी एक देव का—ईश्वर का है।[८]

वह नित्य देव कहीं दूर नहीं, आत्मा में हीं स्थित है, उसी को जानना चाहिये। उसे जानने के बाद, उससे परे जानने योग्य कुछ भी नहीं रहता। जीव भोक्ता है, प्रकृति भोग्य है, ईश्वर प्रेरक है। भोक्ता, भोग्य और प्रेरक यह त्रिविध ब्रह्म है। ब्रह्म अर्थात् महानता के ये ही तो तीन रूप हैं।[९]

---

१—मुण्डक० उ० ३।१।१।

२—देखिये एकादशोपनिषद् पृ० १७६।

३—समाने वृक्षे पुरुषो निमग्नोऽनीशया शोचति मुह्यमानः। जुष्टं यदा पश्यत्यन्यमीशमस्य महिमानमिति वीतशोकः।
मुण्डक० ३।१।२।

४—एकादशोपनिषद्, पृ० १७८।

५—एकादशोपनिषद्, पृ० ६८६।

६—उद्गीतमेतत्परमं तु ब्रह्म तस्मिंस्त्रयं सुप्रतिष्ठाऽक्षरं च। श्वेता० उ० १।७ वहीं, पृ० ६८६।

७—ज्ञाज्ञौ द्वावजावीशानीशावजा ह्येका भोक्तृभोग्यार्थयुक्ता। श्वेता० १।९। वहीं, पृ० ६८७।

८—क्षरं प्रधानममृताक्षरं हरः क्षरात्मानावीशते देव एकः। श्वेता० १।१०। वहीं।

९—एतज्ज्ञेयं नित्यमेवात्मसंस्थं नातः परं वेदितव्यं हि किं चित्। भोक्ता भोग्यं प्रेरितारं च मत्वा सर्वं प्रोक्तं त्रिविधं ब्रह्ममेतत्। श्वेता० १।१२ पृ० ६८८।

वह इकला अनेक निष्क्रिय तत्वों को वश में करने वाला है। वह एक बीज-रूप प्रकृति को अनेक बना देता है। जो वीर लोग आत्मा में स्थित उसे निकट से देखते हैं उन्हें निरन्तर सुख प्राप्त होता है, दूसरों को नहीं[1]। इस भाष्य से त्रैतवाद का पूर्ण प्रतिपादन स्पष्ट हो जाता है।

प्रो० सत्यव्रत का मत है कि गीता में त्रैतवाद तथा ब्रह्मात्मैकत्ववाद दोनों पाये जाते हैं[2]। इसका कारण है कि गीता का सैद्धान्तिक दृष्टि से किसी विशेष सिद्धान्त पर आग्रह नहीं है। गीताकार के समय जो भी सिद्धान्त प्रचलित थे उन सबका उसने आश्रय लिया है।[3]

इनकी दृष्टि में गीता में १३ वें अध्याय में त्रैतवाद पाया जाता है। इस अध्यायके २२ वें श्लोक में कहा है—पुरुष अर्थात् जीव प्रकृति के गुणों का उपभोग करता है[4]। इसका आशय यह है कि पुरुष अर्थात् जीवात्मा तथा प्रकृति - ये दो अलग-अलग तत्व हैं। इसी से अगले २३ वें श्लोक में कहा है—पुरुष अर्थात् जीव से अतिरिक्त परमात्मा नाम का एक परम पुरुष हैं।[5] वहीं पर ये लिखते हैं 'इनसे स्पष्ट है कि गीता ने यहाँ पुरुष, प्रकृति, परमात्मा इन तीनों तत्वों का प्रतिपादन करते हुए त्रैतवाद का समर्थन किया है[6]

गीता के १५ वें अध्याय में भी त्रैतवाद स्वीकार करते हुए ये लिखते हैं—गीता के १५ वें अध्याय के १६ वें श्लोक में कहा है—इस लोक में क्षर अर्थात् प्रकृति तथा अक्षर अर्थात् जीव ये दो तत्व हैं[7]। इसी से आगे के श्लोक में कहा है—इन दोनों के अतिरिक्त परमातमा नाम का अन्य तत्व है[8]।

उपनिषदों में जिन वाक्यों का अद्वैतवादी अद्वैतवाद समर्थक अर्थ करते हैं उनका प्रो० सत्यव्रत ने त्रैतवाद समर्थक अर्थ इस प्रकार किया है—

१—'प्रज्ञानम् ब्रह्म' (एतरेय० ३।३) बुद्धि का अधिष्ठाता आदि गुरु ब्रह्म है[9]।

२—'तत्त्वमसि' (छोन्दोग्य, ६।८।७) तत्वम् + असि तू तत्व है, सत् है[10]।

३—'सर्व खल्विदं ब्रह्म' (छान्दोग्य० ३।१४।१) जिस ब्रह्म ज्योति का अभी वर्णन किया, यह सब 'ब्रह्म' है।[11]

४—'अयमात्मा ब्रह्म' (बृहदा० २।५।१९) यह सतत ज्ञान, गमन, प्राप्तिशील, सबसे बड़ा (ब्रह्म) है।[12]

---

१—एकोवशी निष्क्रियाणां बहूनामेकं बीजं बहुधा यः करोति। तमात्मस्थं येऽनुपश्यन्तिधीरास्तेषां सुखं शाश्वतं नेतरेषाम्॥
श्वेता० ६।१२। एकादशोपनिषद् पृ० १०३२।

२—प्रो० सत्यव्रत भाष्य, गीता पृ० ६।
३—वहीं, पृ० ८।

४—पुरुषः प्रकृतिस्थो हि भुङ्क्ते प्रकृतिजान् गुणान्।
५—परमात्मेति चाप्युक्तो देहेऽस्मिन् पुरुष।

६—वहीं पर, पृ० ६।

७—द्वाविमौ लोके क्षरश्चाक्षर एव च। प्रो० सत्यव्रत भाष्य, गीता पृ० ६।

८—उत्तमः पुरुषस्त्वन्यः परमात्मेत्युदाहृतः। वहीं, पृ० ७।

९—एकादशोपनिषद् प्रो० सत्यव्रत भाष्य, पृ० २८८।
१०—वहीं, पृ० ५५४।

११—वहीं, पृ० ४१३।
१२—वहीं, पृ० ७७३।

है। शैवदर्शन में परमेश्वर को शरीरधारी माना है जबकि त्रैतवाद में वह शरीर रहित है। शैवदर्शन में जीवात्मा को व्यापक माना है जबकि त्रैतवाद में उसे अणु माना गया है। शैवदर्शन में माया की विचित्र कल्पना की गयी है। अधिकांश दर्शन माया को त्रिगुणात्मक मानते हैं परन्तु शैवदर्शन में माया के बाद तीनगुणों की उत्पत्ति मानी गई है। त्रैतवाद माया या प्रकृति को त्रिगुणस्वरूप नहीं मानता है।

## (ङ) वीर शैवदर्शन

वीर शैवमत के अनुयाइयों के नाम लिंगायत या जंगम है। इनके विलक्षण आचार हैं। ये वर्ण व्यवस्था को नहीं मानते। ये लोग शंकर की लिंगायत मूर्ति को गले में हर समय लटकाये हुए रहते हैं[१]।

## (च) तुलनात्मक समीक्षा

वीर शैवदर्शन की दोनों बातें त्रैतवाद को स्वीकार नहीं हैं।

## (६) प्रत्यभिज्ञा दर्शन

काश्मीर में पनपने वाला अद्वैतवाद दर्शन अनेक नामों से प्रख्यात है। यह प्रत्यभिज्ञा, स्पन्द, षडर्धशास्त्र, तथा षडर्धक्रम-विज्ञान के नामों से प्रसिद्ध है[२]। इस दर्शन का अन्यतम नाम है 'प्रत्यभिज्ञा'। प्रत्यभिज्ञा सिद्धान्त यह है कि अज्ञान की निवृत्ति के अनन्तर गुरुवचन से जीव को ज्यों ही यह ज्ञान हो जाता है कि 'मैं शिव हूँ' त्यों ही उसे तुरन्त आत्मस्वरूप शिवत्व का साक्षात्कार हो जाता है। भारतीय दर्शन में इसी महत्वशाली 'प्रत्यभिज्ञा' तथ्य के कारण यह दर्शन इस नाम से प्रख्यात है[३]। माहेश्वर सम्प्रदाय के ही कुछ दार्शनिक शैवदर्शन से असन्तुष्ट हैं। क्योंकि उस दर्शन के अनुसार अपेक्षारहित जड़पदार्थों को कारण माना गया है जो दोषपूर्ण है। क्योंकि अपेक्षा चेतन को होती है। यदि कर्मों की अपेक्षा रखने वाले ईश्वर को संसार का कारण मानें तो ठीक नहीं है, क्योंकि ऐसा करने पर संसार के निर्माण में ईश्वर पूर्णतः स्वतन्त्र नहीं रहेगा। ये लोग घोषणा करते हैं कि परमेश्वर की इच्छामात्र से संसार का निर्माण हुआ है। वह ऐसी स्वतन्त्रता धारण करता है जिसमें दूसरे की आवश्यकता नहीं। वह अपनी आत्मा पर आकाशादि भावों को उसी प्रकार अवभासित करता है जिस प्रकार किसी दर्पण पर प्रतिबिम्ब पड़ता है[४]। चेतन अचेतन सभी पदार्थ परमेश्वर के अन्तर्गत हैं। कोई उससे पृथक् नहीं यही अद्वैततत्व है। इस दर्शन में माया न मानकर ईश्वर में ही अवभासन माना जाता है। शिव अपने चैतन्यात्मक स्वातन्त्र्य के विलास से ही अपने ही भीतर शुद्ध, अशुद्ध, गुणातीत, गुणमय आदि

---

१—बलदेव—भारतीय दर्शन, पृ० ४६६।
२—बलदेव—भारतीय दर्शन, पृ० ४६६।
३—वहीं
४—प्रो० उमाशंकर सर्वदर्शन संग्रह, पृ० ३४८-३४६।
देखिये मूल—माधवाचार्य—सर्वदर्शन संग्रह, पृ० १०४।

सभी प्रकार के तत्वों, भुवनों और भावों को प्रतिविम्ब के तौर पर प्रकट करता रहता है।[1] जीव को ज्ञान कैसे होता है इसके विषय में प्रत्यभिज्ञा शास्त्र में कहा है—

स्वात्मेव सर्वजन्तूनामेकएव महेश्वर:।
विश्वरूपोऽइमिदमित्यखण्डामर्शं बृहित:॥[2]

अर्थात् सब प्राणियों की जीवात्माएँ एक महेश्वर ही हैं। यह विश्वरूप में है। अखण्ड ज्ञान उसे होता है। महेश्वर ने अपने आत्मा में ही (जैसे दर्पण में छाया होती है) जीव को बनाया[3]। अपने स्वरूप का ज्ञान न रखने वाले अनेक जीव हैं[4]। परमार्थ में किसी का बन्धन नहीं। माया भगवान् की शक्ति है। वह त्रिगुणत्मिका है। ज्ञान, क्रिया और माया ये भगवान् की स्वाभाविक शक्तियाँ हैं[5]। प्रत्यभिज्ञा में जीव और ईश्वर का तदात्म्य स्थापित होता है। मैं ही ईश्वर हूँ दूसरा कोई नहीं इस अनुमान को प्रत्यभिज्ञा कहते हैं। प्रत्यभिज्ञा दर्शन में बाह्यचर्या (भस्मादि) तथा आभ्यन्तरचर्या (प्राणायामादि) से दूर रह कर केवल प्रत्यभिज्ञा के आभ्यास पर बल दिया जाता है[6]।

## तुलनात्मक समीक्षा—

प्रत्यभिज्ञा दर्शन शैवसिद्धान्त का ही एक भेद है। यह दर्शन अद्वैतवादी विचारों से परिपूर्ण है[7]। इस दर्शन में एकमात्र ईश्वर को माना जाता है। उसके अतिरिक्त किसी अन्य तत्व की सता नहीं है। ईश्वर अपनी इच्छा से ही संसार को बना और मिटा सकता है[8]। ईश्वर स्वस्वरूप में ही जीव और माया को अवभासित देखता है। इस दर्शन में जीव और माया ईश्वर से भिन्न कोई तत्व नहीं उसी के स्वरूप माया को त्रिगुणत्मक भी माना है तथा उसे ईश्वर का ही स्वरूप माना हैं। इससे सिद्ध है कि प्रत्यभिज्ञा दर्शन में ईश्वर त्रिगुणात्मक भी है।

त्रैतवाद में ईश्वर का ऐसा स्वरूप नहीं माना जाता। जीव का भी प्रत्यभिज्ञा दर्शन में कोई स्वतन्त्र सत्तात्मक अस्तित्व नहीं। अभमारस सिद्धान्त से तो पाप पुण्य, धर्माधर्म, भी ईश्वर में ही मानने पड़ेंगे और ऐसा ईश्वर सदोष ही कहलायेगा। वस्तुतः जीवात्मा की मान्यता त्रैतवाद में अधिक वैज्ञानिक है। जीवात्मा के विषय में त्रैतवाद की व्यवस्था उचित बैठ जाती है।

---

१—बलजिन्नाथ शास्त्री—काश्मीर शैव दर्शन, पृ० ११२]

२—उत्पलदेव—प्रत्यभिज्ञा भाग—२ । ४।१।३।

३—तत्रैव स्वात्मनि महेश्वरे स्थिते तस्मिन्नेवप्रकाशरूपे स्वात्मदर्पणे तेनैव परमेश्वरेण स्वातन्त्र्यात् तावत्सृष्टः संकोच पुरःसर इदं भागः (जीवभागः) वहीं ४ । १ । २ । अभिनवगुप्त भाष्य, पृ० २५२ ।

४—स्वस्वरूपापरिज्ञानमयोऽनेकः पुमान् मतः । वहीं ४ । १ । ३ ।

५—स्वांगरूपेषु भावेषु पत्युज्ञान क्रिया च या । माया तृतीये ते एव पशोः सत्वं रजस्तमः । वहीं ४ । १ । ४ ।

६—सर्वदर्शन संग्रह, पृ० ३४६ ।

७—प्रो० उमाशंकर—सर्वदर्शन, पृ० ३५० । ८—वहीं „ पृ० ३४६ ।

त्रैतवाद में जीव और ईश्वर का ही स्वरूप न होकर उससे विशिष्ट अस्तित्व रखते हैं। काश्मीर शैवदर्शन में वेदोक्त मुक्ति में दोष बतलाया गया है[1]। परन्तु त्रैतवाद वेदोक्त मुक्ति को ही मान्यता देता है।

## २०–क्रमिक दार्शनिक प्रतिक्रियाएं और त्रैतवाद

जिस प्रकार मध्यकाल में धर्म के नाम पर निर्बाध हिंसा होने लगी थी। स्वार्थी पण्डितों ने 'वैदिकी हिंसा हिंसा न भवति' का उद्घोष करके वेदों में भी हिंसा को विहित बतलाया। देवी-देवताओं को प्रसन्न करने के लिये पशुबलि और नरबलियां भी दी जाने लगीं। धर्म के नाम पर इन क्रूरकर्मों के प्रतिक्रियास्वरूप जैन और बौद्ध जैसे अहिंसावादी सम्प्रदाय पैदा हुए। इन्होंने ऐसे वेदों को ही मानने से इन्कार कर दिया जिनमें हिंसा को विहित बतलाया गया। और यदि ऐसे वेदों का रचियता इतना निर्दयी है तो ऐसे परमेश्वर को भी मानने से इन्कार कर दिया।

जब अहिंसा की भी अति हो गई तथा घोर नास्तिकता का प्रचार होने लगा तब भारतीय आत्मा तिलमिला उठी क्योंकि भारत मुख्य रूप से आस्तिक विचारों से ही अनुप्राणित चला आ रहा था। भारतीय प्राचीन साहित्य में भी आस्तिकता का ही प्राधान्य था तब इस नास्तिकता को कैसे सहन किया जा सकता था। इस नास्तिकता के विरुद्ध भी प्रतिक्रिया हुई और शंकराचार्य जैसे प्रतिभाशाली दार्शनिक प्रादुर्भूत हुए जिन्होंने 'सब कुछ ब्रह्म है' यही नारा लगाया। आस्तिकता की किरणों की आशा लगाये हुए लोगों ने एक साथ इस दर्शन को अपना लिया। परन्तु यह दर्शन भी कल्पना पर अधिक आधारित रहा। संसार को खेलमात्र या मिथ्या बतलाना बुद्धि को ग्राह्य न हो सका। ब्रह्म ही सब कुछ है जीवात्मा का कोई स्वतन्त्र अस्तित्व नहीं है तो फिर हम भी कुछ नहीं है, इस प्रकार सोचे जाने पर अद्वैतवाद दर्शन के प्रति प्रतिक्रिया जाग्रत हुई। और अद्वैतवाद के विरोध में वैष्णव दर्शन उत्पन्न हुए। श्रीरामानुज और मध्व आदि ने नई दिशा प्रदान की। वैष्णवदर्शन में भी अवतारवाद की अति हो गई जिनने मूर्तिपूजा का बहुत प्रचार कर दिया। श्री वल्लभाचार्य का शुद्धाद्वैत तथा माहेश्वर दर्शन में प्रत्यभिज्ञादि साम्प्रदायिक दर्शन भी ईश्वर, जीवात्मा और अचेतन तत्वों की सम्यक् वैज्ञानिक व्याख्या न कर सके।

इन सभी दर्शनों के प्रति पुनः एक क्रान्तिकारी प्रतिक्रिया ने जन्म लिया। महर्षि दयानन्द सरस्वती ने एक तरफ तो नास्तिक दर्शनों की असारता को स्पष्ट किया दूसरी तरफ अद्वैतवाद को निःसार सिद्ध किया तथा अवतारवाद को भी दोषयुक्त तथा वेदविरुद्ध सिद्ध करने का प्रयत्न किया। धर्म के नाम पर जितने भी चमत्कार, हिंसा, आडम्बर और पाखण्ड चल रहे थे उन सबका प्रबल खण्डन करके वैज्ञानिक आधार पर त्रैतवाद दर्शन की नींव रखी और अपने दर्शन का आधार वेदों से लेकर जैमिनि ऋषि तक स्वीकार किया[2]। उन्होंने इस्लाम, ईसाई, चार्वाक, जैन, बौद्ध, शंकर, श्रीरामानुज, वल्लभ, शैव, आदि दर्शनों की न्यूनताओं को प्रबल तर्क और युक्तियों से सिद्ध करके सत्यार्थप्रकाश नामक ग्रन्थ में त्रैतवाद की स्थापना की। इस दर्शन के संस्थापक महर्षि दयानन्द हैं। उन्होंने अन्य दर्शन से त्रैतवाद दर्शन की तुलना करके इस दर्शन की मौलिकता को संसार के सम्मुख रखा।

---

१—सांख्यवेदादिसंसिद्धान् श्रीकण्ठस्तदहर्मुखे। सृजत्येव पुनस्तेन न स्पृह मुक्तिरीदृशी॥ तन्त्रालोके ६।१५२।

२—महर्षिदयानन्द—सत्यार्थ प्रकाश, पृ० ८१०।

## (२१) त्रैतवाद का वैशिष्ट्य

### (क) ईश्वर

त्रैतवाद में केवल ईश्वर नाम की एक ही शक्ति मानी गई है। वह स्वरूप से अद्वितीय है। उसके समान दूसरा नहीं। अन्य दर्शनों में ब्रह्मा, विष्णु, शिव, देवी, आदि विशिष्ट शक्तियों को आधार बना कर अपने सम्प्रदाय की नींव रखी गई। शैव और वैष्णव दर्शन इस बात के प्रमाण हैं परन्तु त्रैतवाद ने इन सबका समन्वय किया और कहा कि ये सभी नाम एक ही ईश्वर के वाचक हैं[1]।

इसी प्रकार सगुण और निर्गुण शब्दों को लेकर दार्शनिक सम्प्रदायों में मतभेद चल रहा था। अद्वैतदर्शन में उपाधिरहित ब्रह्म को निर्गुण तथा उपाधिसहित ब्रह्म को सगुण माना गया। वैष्णव दर्शन में प्रायः सगुण का अर्थ सशरीर समझा गया। परन्तु त्रैतवाद में इन दोनों का समन्वय किया गया। ईश्वर को सगुण और निर्गुण दोनों प्रकार का स्वीकार किया गया साथ ही इन दोनों शब्दों की नवीन व्याख्या प्रस्तुत की गई। महर्षि दयानन्द ने कहा कि सगुण का अर्थ साकार करना तथा निर्गुण का अर्थ निराकार करना अनुचित है[2]। सगुण का अर्थ है गुण सहित और निर्गुण का अर्थ है गुण रहित। परमेश्वर अपने अनन्त ज्ञान, बलादि गुणों से युक्त होने से सगुण और रूपादि जड़ के तथा द्वेषादि जीव के गुणों से पृथक् होने से निर्गुण है[3]।

ईश्वर सर्वशक्तिमान् है परन्तु सर्वशक्तिमान् का अर्थ यह नहीं कि वह सब कुछ कर सकता है। क्या ईश्वर स्वयं को सदा के लिए समाप्त कर सकता है? उत्तर होगा नहीं। तब वह सब कुछ करने वाला कैसे सिद्ध होगा। अतः सर्वशक्तिमान् का अर्थ वैष्णव दार्शनिकों की तरह शरीर आदि धारण करने की शक्तिवाला नहीं अपितु सृष्टि की उत्पत्ति, पालन, प्रलय आदि और सब जीवों के पुण्यपाप की यथायोग्य व्यवस्था करने में किंचित् भी किसी की सहायता नहीं लेता[4]। यही अर्थ उचित है। त्रैतवाद में ईश्वर को केवल निमित्त कारण माना जाता है। न उसे उपादान कारण माना जाता है और न अभिन्न निमित्तोपादान कारण[5]। त्रैतवाद में ईश्वर का स्वरूप निराकार ही है। वह अवतार कभी नहीं लेता। अन्य दर्शनों में भगवान् मनुष्य आदि बन सकता है तथा मनुष्य भगवान् बन सकता है। परन्तु त्रैतवाद की मान्यता है कि ईश्वर कभी भी मनुष्य नहीं बन सकता और मनुष्य कभी भी ईश्वर नहीं बन सकता[6]।

त्रैतवाद में ईश्वर को एकदेशी नहीं सर्वव्यापक माना जाता है। वह सभी सूक्ष्म तत्वों में, प्रकृति और जीवात्मा में

---

१—देखिये—महर्षि दयानन्द—सत्यार्थ प्रकाश, प्रथम समुल्लास। तथा देखिये—ऋ० १।१६४।४६।
२—सत्यार्थप्रकाश, पृ० २६०।
३—वहीं पृ० २६०।
४—वहीं, पृ० २३२।
५—वहीं पृ० २४३।
६—सत्यार्थ प्रकाश, पृ० २४४।

भी[1] व्यापक रूप से एक रस होकर विद्यमान है। त्रैतवाद में ईश्वर को सच्चिदानन्दस्वरूप, निराकार, सर्वशक्तिमान्, न्यायकारी, दयालु, अजन्मा, अनन्त, निर्विकार, अनादि, अनुपम, सर्वाधार, सर्वेश्वर, सर्वव्यापक, सर्वान्तर्यामी, अजर, अमर, अभय, नित्यपवित्र और सृष्टि का कर्ता, धर्ता तथा संहर्ता माना जाता है[2]। ईश्वर के विषय में इस मान्यता का आधार वेदादि शास्त्र माने गये हैं[3]।

## (ख) देवता और त्रैतवाद

अन्य बहुत से दार्शनिक सम्प्रदायों में विभिन्न देवताओं की पूजा की जाती है। उनकी संख्या भी कहीं अधिक कहीं कम मानी गई है। कहीं ३३ करोड़ तक देवता माने गये हैं। परन्तु त्रैतवाद में देवतावाद की स्पष्ट व्याख्या की गई है। त्रैतवाद में ३३ देवता स्वीकार किये गये हैं[4]। वे ३३ देवता हैं—आठ वसु ( पृथ्वी, जल, तेज, वायु, अकाश, चन्द्रमा, सूर्य, और नक्षत्र )। ११ रुद्र ( प्राण, अपान, व्यान, उदान, समान, नाग कूर्म्म, कृकल, देवदत्त, धनंजय और जीवात्मा )। १२ आदित्य ( संवत्सर के १२ महीने )। इन्द्र, बिजली और यज्ञ[5]। इन सब में जीवात्मा को छोड़कर अन्य सभी अचेतन तत्व हैं। इनकी चेतन की तरह पूजा कभी नहीं करनी चाहिए। क्योंकि इनमें पूजा की ग्रहणशक्ति नहीं है। चेतन तत्व ही पूजनीय है। इन सबका स्वामी परमात्मा ही उपास्य देव है[6]।

## (ग) जीवात्मा

अन्य दर्शनों में कहीं जीवात्मा भौतिक, कहीं शरीर परिमाणमात्र, कहीं व्यापक, कहीं ईश्वर का अंश, कही ब्रह्म का ही रूप माना गया है परन्तु त्रैतवाद में उसे परिच्छिन्न, अणु, चेतन, ब्रह्म और प्रकृति से भिन्न, अल्पज्ञ, व्याप्य, शरीर से भिन्न, अजन्मा, अनादि, अमर, अजर और अनेक स्वीकार किया गया है[7]। जीवात्मा का अविद्या से प्रकृति में बन्धन होता है[8]। और विद्या, विवेक से मोक्ष होता है[9]। मुक्ति में जीवात्मा का ब्रह्म में लय नहीं होता। जीवात्मा एक शरीर को छोड़कर स्वकर्मानुसार अन्य शरीरों में मृत्यु के उपरान्त आता जाता रहता है। त्रैतवाद में जीवात्माएँ स्वरूप से एक जैसे हैं परन्तु भिन्न-भिन्न हैं। त्रैतवाद में जीवात्माओं को कर्मानुसार इतनी अवस्थाओं में माना जा सकता है :—

१—मुक्तात्मा परन्तु नित्यमुक्त नहीं।
२—कर्म और भोग योनियों में जैसे मनुष्ययोनि।

---

१—वहीं सत्यार्थ प्रकाश, पृ० ८१३।
२—देखिये—आर्यसमाज के दस नियमों में द्वितीय नियम।
३—देखिये चमूपति—वैदिक सिद्धान्त—पृ० २९-३४। तथा स्वामी वेदानन्त—वैदिक धर्म, पृ० १७-४१।
४—त्रयस्त्रिंशता। यजु० १४।३१।
५—सत्यार्थप्रकाश पृ० २२७।
६—वहीं
७—देखिये—चमूपति—वैदिक सिद्धान्त, पृ० ९-२०।
८—तस्य हेतुरविद्या। योग० २।२४। तथा तद्योगोऽप्यविवेकान्नसमानत्वम्। सांख्य १।२०।
९—नियतकारणात् तदुच्छित्ति र्ध्वान्तवत्। वहीं १।२१।

३—केवल भोग योनियों में जैसे पशु पक्षी, कीट, पतंगादि।

जीवात्मा स्वरूप से आनन्दमय नहीं। वह ईश्वर के आनन्द से आनन्दवाला होता है। यह कर्मकर्ता भी है और सुखदुख रूप फलों का भोक्ता भी है। त्रैतवाद जीवात्माओं की भूतप्रेतादि कल्पित योनियाँ नहीं मानता[1]। उपर्युक्त तीन अवस्थाओं में से किसी एक अवस्था में जीवात्मा रहता है। ईश्वर और जीवात्मा के विषय में त्रैतवाद की मान्यता के फलस्वरूप प्रत्येक व्यक्ति अपना एक अस्तित्व स्वीकार करता है और ब्रह्म को अपने से बड़ी शक्ति मानकर उसके दण्डों से भयभीत होकर बुराई से बचता है। कुछ अन्य दर्शनों की यह मान्यता कि ईश्वर ही खेल मात्र से पाप-पुण्य करता है इसे त्रैतवाद नहीं मानता। त्रैतवाद की दृष्टि में ईश्वर कदापि पाप, पुण्य के चक्कर में नहीं आता। अल्पज्ञ होने के कारण जीवात्मा ही पाप-पुण्य के चक्करों में फंसता है यही मान्यता बुद्धिग्राह्य तथा तर्कसम्मत है।

## (घ) प्रकृति

अन्य दर्शनों में प्रकृति को अनिर्वचनीय फिर भी त्रिगुणात्मक (जैसे शांकर दर्शन में)। कहीं ईश्वर का अवभासित रूप (जैसे प्रत्यभिज्ञा दर्शन में) माना जाता है परन्तु त्रैतवाद में सतोगुण, रजोगुण और तमोगुण की साम्यावस्था प्रकृति मानी गई है। अर्थात् जब सत्व, रज, और तम के परमाणु प्रलयावस्था में साम्यावस्था में रहते हैं वहीं प्रकृति है, उसे ही मूल उपादान, अव्यक्त, प्रधान या माया कहते हैं। यह मूल उपादान नित्य और अनादि है। यही अचेतन जगत् का उपादान कारण है। परन्तु चेतन ईश्वर के बिना यह जगद्रचना में प्रवृत नहीं हो सकती इसका प्रेरक ईश्वर है।

## २२– सृष्टि

ईश्वर की प्रेरणा से यह प्रकृति साम्यावस्था से जब विषमावस्था में आ जाती है तब अपने स्वरूपवाली सृष्टि बना देती है। यह सृष्टि प्रलय के बाद यथापूर्व बनती चली आ रही है[2] तथा प्रवाह से अनादि है[3]। यह सृष्टि सप्रयोजन है[4]। इसका निर्माण जीवात्माओं के लिए होता हैं। इसी सृष्टि से ईश्वरत्व, उसकी शक्ति तथा उसकी सता का ज्ञान जीवात्माओं को होता है। जीवात्मा इसी सृष्टि को देखकर यह मानने के लिए विवश होता है कि यह जड़ जगत् उपादान कारण से स्वयं नहीं बना अपितु इसका कोई निमित्तकारण है जो चेतन अर्वोपरि है। वही ईश्वर है।

सम्पूर्ण अचेतन सृष्टि बनने के बाद जीवात्माओं का प्रादुभाव होता है। सृष्टि के प्रारम्भ में जीवात्माओं का प्रादुर्भाव माता पिता के बिना अमैथुनी सृष्टि के रूप में होता है। उन्हें त्रैतवाद में युवा शरीर में ही प्रादुर्भूत हुआ

---

१—देखिये सत्यार्थ प्रकाश—द्वितीय समुल्लास, पृ० ४० जम्मू, प्रथम संस्करण।
तथा देखिये—मेरी पुस्तक-भूत और प्रेत-प्रकाशक क्रान्तिप्रेस।

२—यथापूर्वमकल्पयत्। ऋ० १०। १९०। ३।                    ३—सत्यार्थप्रकाश, पृ० ८१३।

४—सृष्टि का प्रयोजन यही है कि जिसमें ईश्वर के सृष्टि निमित्त, गुण, कर्म, स्वभाव का साफल्य होना—और जीवों के कर्मों का यथावत् भोग करना आदि भी।

माना जाता है। क्योंकि प्रलयावस्था में प्रत्येक जीव अपनी योनि के संस्कार लेकर विद्यमान रहता है। उनके कर्मानुसार ही नई सृष्टि में उन्हें जन्म मिलता है। सृष्टि के आदि में विभिन्न जन्मों के भेद का यही कारण है।

## (च) प्रलय

ईश्वर, जीव और प्रकृति तीनों अनादि हैं, अतः ये किसी भी अवस्था में अपने किसी उपादान कारण में लीन नहीं होते। इन तीनों का कोई उपादान करण नहीं है। प्रलयावस्था में यह कार्य जगत् अपने उपादान कारण प्रकृति में लीन हो जाता है। उस समय प्रकृति के परमाणु तथा जीवात्माएँ अनन्त ब्रह्म में सोये हुए से रहते हैं[२]।

## (छ) बन्ध और मोक्ष

कतिपय दर्शनों में ( जैसे शंकर दर्शन में ) ब्रह्म का ही बन्ध और मोक्ष माना जाता है। परन्तु त्रैतवाद में ईश्वर का सर्वज्ञता के कारण बन्ध और मोक्ष नहीं होता। जीवात्मा क्योंकि अल्पज्ञ है अतः इसी का अविद्या के कारण बन्ध होता है। इस अविद्या के कारण ही क्रमशः अस्मिता, राग, द्वेष और अभिनिवेश ये क्लेश उत्पन्न होते हैं।

मोक्ष में जीवात्मा ज्ञान के द्वारा दुःखों से छूट जाता है तथा ब्रह्म में सर्वत्र अव्याहतगति से आ और जा सकता है[३]। त्रैतवाद में विदेह मुक्ति मानी जाती है[४]। मोक्ष में जीव नित्य मुक्त नहीं होता वह निश्चित् समय के बाद पुनः लौटकर आता है। क्योंकि सान्त कर्मों का फल सान्त ही होना चाहिए, अनन्त नहीं[५]।

## (ज) जन्म और मृत्यु

त्रैतवाद में जन्म से तात्पर्य है किसी वस्तु का अपने उपादान कारण से प्रादुर्भूत होना[६]। तथा मृत्यु या विनाश से तात्पर्य है अपने उपादान कारण में लीन हो जाना[७]।

## (झ) कर्मवाद

कतिपय दर्शनों में कर्म की उतनी सम्यक व्याख्या नहीं हो सकी है जितनी की त्रैतवाद में। अद्वैतवाद में तो

---

१—वहीं, पृ० २९२।

२—प्रसुप्तमिव सर्वतः। मनु० १।५।

३—सत्यार्थ प्रकाश, पृ० ३१२ तथा ब्रह्म लोके महीयते। कठ० १।२।१५।

४—प्रश्न—मुक्तजीव का स्थूलशरीर होता है वा नहीं ? उत्तर—नहीं रहता। सत्यार्थ प्रकाश, पृ० ३१२।

५—वहीं, पृ० ३१७-३१८ तथा देखिये :—ते ब्रह्मलोके ह परान्तकाले परामृतात परिमुच्यन्ति सर्वे। मुण्डक० ३।२।६।

६—जनिप्रादुर्भाव ( दि० आ० )

७—नाशः कारणलयः। सांख्य १।८६।

शुभाशुभ कर्मों का कर्ता ब्रह्म ही माना जाता है। भारतीय दर्शनों में विशेषकर शैव और वैष्णव दर्शनों में पापों का नाश भी माना जाता है, परन्तु त्रैतवाद में ऐसा नहीं माना जाता। त्रैतवाद की मान्यता है कि कर्म जीवात्मा करता है और कर्म करने में वह स्वतन्त्र है परन्तु फल ईश्वर देता है[1]। पापकर्म भोगकर ही समाप्त होते हैं। अच्छे कर्मों का फल अच्छा ही मिलता है और बुरे कर्मों का फल बुरा ही मिलता है। कर्मफल के रूप में जाति, आयु और भोगों की प्राप्ति होती है[2]।

### (ञ) प्रमाण

त्रैतवाद में गणना आठ प्रमाणों की गई है परन्तु मूलतः चार प्रमाण ही माने जाते हैं—प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान और शब्द। ऐतिह्य अनुमान में तथा अर्थापत्ति, सम्भव और अभाव शब्द में अन्तर्भूत मान लिये गये हैं[3]।

इस प्रकार त्रैतवाद अपने स्वरूप से एक विशेष वैशिष्ट्य लेकर अवस्थित है।

## २३—उपसंहार

आस्तिक परम्परा में दार्शनिक साहित्य के आधार ग्रन्थों में वेद, ब्राह्मण, आरण्यक, उपनिषद्, गीता, और षड्दर्शन आदि ग्रन्थ चर्चा के विषय रहे हैं। भारतीय दार्शनिक मूलग्रन्थ तो एक जैसे ही हैं, परन्तु उन्हीं ग्रन्थों पर विभिन्न दृष्टिकोण के भाष्यों के आधार पर यदि, शंकर, श्रीरामानुज, मध्व, वल्लभ, निम्बार्क आदि आचार्यों के दर्शनों के अलग अलग भवन खड़े हो सकते हैं तो इन्हीं आधारग्रन्थों के भाष्यों के आधार पर त्रैतवाद के उद्भावक आचार्य महर्षि दयानन्द के दर्शन का भवन क्यों नहीं खड़ा हो सकता ?

'प्रस्थानत्रयी' शब्द दार्शनिक क्षेत्र में उपनिषद्, गीता और वेदान्त दर्शन के लिए रूढ़ हो गया है। प्रस्थान का अर्थ है जीवन की यात्रा में प्रस्थान, किसी उद्देश्य के लिए चल पड़ना, निरुद्देश्य न भटकते रहना। इस प्रकार के जीवन की दिशा का निर्देश करने वाले ये तीनों ग्रन्थ हैं[4]। यद्यपि दार्शनिक विचारधारा को इन तीनों ग्रन्थों में ही बांधना उचित नहीं है तथापि ये तीनों ग्रन्थ लगभग सभी भारतीय आस्तिक सम्प्रदायों के आधार ग्रन्थ रहे हैं। यद्यपि त्रैतदर्शन अपने विचारों की अविच्छिन्न परम्परा वेदों से लेकर षड्दर्शनों तक मानता है और उसने प्रस्थानत्रयी तक ही दार्शनिक विचारों की सीमा स्वीकार नहीं की, फिर भी उसने प्रस्थानत्रयी की उपेक्षा नहीं की। अन्य दार्शनिक सम्प्रदायों की तरह त्रैतवादियों ने भी इन तीन ग्रन्थों पर मौलिक भाष्य किये हैं। अतः प्रस्थानत्रयी भाष्य हेतु भी त्रैतवाद दर्शन की मान्यता को परिपुष्टि करता है।

किसी भी दार्शनिक मत की स्थापना के लिए निम्नलिखित बातों की आवश्यकता होती है :—

---

१— फलमत उपमतेः। वेदान्त० ३।२।३८।

२—तस्य विपाकः जाति आयुर्भोगः। योग० २।१३।

३—सत्यार्थ प्रकाश, पृ० ७०—७३।

४—प्रो० सत्यव्रत—गीता भाष्य, पृ० १७।

१—उस दार्शनिक विचारधारा का प्रवर्तक कोई विशेष आचार्य।

२—उस आचार्य की दार्शनिक मान्यता की एक अविच्छिन्न परम्परा।

३—कतिपय दार्शनिक आधारग्रन्थों का स्वदर्शनानुमोदित भाष्य।

४—उस दर्शन को मानने वालों का एक विशिष्ट समुदाय।

ये चारों बातें त्रैतदर्शन में भी पूर्णरूप से सही घटती है देखिये :—

१—त्रैतवाद के प्रवर्तक आचार्य महर्षि दयानन्द हैं[1]।

२—महर्षि दयानन्द से लेकर अद्यावधि त्रैतवाद की एक अविच्छिन्न परम्परा चली आ रही है[2]।

३ –वेद, ब्राह्मण, आरण्यक. उपनिषद्, गीता, मनुस्मृति, छः दर्शन आदि दार्शनिक ग्रन्थों पर त्रैतवाद समर्थक विशाल भाष्य विद्वानों द्वारा हो चुका है[3]।

४—आर्यसमाज नामक संस्था जिसके अनुयाई बहु संख्या में भारत तथा भारतेतर देशों में विद्यमान है। वे इसी दर्शन को सिद्धान्त रूप में स्वीकार करते हैं।

त्रैतवाद भारतीय आस्तिक षड्दर्शनों का समन्वयात्मक दृष्टिकोण उपस्थित करता है तथा विभिन्न साम्प्रदायिक दर्शनों के किसी न किसी तत्व का प्रतिनिधित्व भी करता है। साथ ही दर्शनों से इसका एक विशिष्ट, मौलिक, व्यक्तित्व भी है। यह दर्शन कल्पना, मिथ्याप्रतीति, तथा असम्भाव्यता के आधार पर नहीं खड़ा। अपितु वास्तविकता, बुद्धिग्राह्यता, सत्य, सम्भाव्यता और वैज्ञानिक यथार्थ आधार पर प्रतिष्ठित है।

'भारतीय दर्शन' के नाम से दर्शनग्रन्थ लिखने वाले विद्वानों ने लगभग सौ वर्ष से त्रैतदर्शन की उपेक्षा क्योंकी? जैसे अन्य दार्शनिक मतों को भारतीयदर्शन में सम्मिलित करके विद्वानों ने उनका परिचय अपने ग्रन्थों में दिया है वैसे ही 'त्रैतवाद' के नाम से इस दर्शन का परिचय उन्होंने क्यों नहीं दिया? यह एक आश्चर्य का विषय है[4]। निःसन्देह त्रैतवाद आज प्रामाणिक रूप से मौलिक मान्यता को लेकर प्रतिष्ठित है।

---

१—देखिये—डा० वेदगुप्त द्वारा प्रस्तुत दयानन्द दर्शन शोधप्रबन्ध।

२—देखिये—पीछे पंचमाध्याय, पृ०—

३—देखिये—डा० भवानीलाल—भारतीय द्वारा प्रस्तुत शोधप्रबन्ध आर्य समाज का संस्कृत भाषा और साहित्य को योगदान।

४—हाँ वर्तमान काल में डा० सुधीर कुमार गुप्त ने भारतीय दर्शन के सम्प्रदाय नामक दार्शनिक ग्रन्थ में दयानन्द सरस्वती का दर्शन शीर्षक से त्रैतवाद दर्शन को अपने ग्रन्थ में स्थान देकर सराहनीय प्रयास किया है। (लेखक)
देखिये—डा० सुधीर कुमार गुप्त, भारतीय दर्शन के सम्प्रदाय, परिच्छेद १०, पृ० १४४।
प्रकाशक—भारतीय मन्दिर अनुसन्धान शाला, जयपुर-४ प्रथम संस्करण १९६९ ई०।

●

# शोध ग्रन्थ में प्रयुक्त पुस्तकों की सूची

| क्रमांक | पुस्तक-नाम | लेखक या भाष्यकार | प्रकाशक |
|---|---|---|---|
| | **वैदिक साहित्य** | | |
| १- | अथर्ववेदसंहिता | भा० महर्षि दयान्द | सार्वदेशिक सभा, नई दिल्ली, १ शताब्दी संस्करण १९७५ ई०। |
| २- | अथर्ववेदसंहिता | भा० सातवलेकर | स्वाध्याय मण्डल औंध, सितारा, प्रथमसंस्करण, १९३१ ई०। |
| ३- | अथर्ववेदसंहिता | भा० क्षेमकरणदास त्रिवेदी | सार्वदेशिक सभा, नई दिल्ली—१, २०३० वि०। |
| ४- | उपनिषद् प्रकाश | भा० स्वा० दर्शनानन्द | सत्यप्रकाश मार्ग मथुरा, २०२६ वि०। |
| ५- | उपनिषद् समुच्चय | भा० भीमसेन शर्मा | चौधरी एण्ड सन्ज, बनारस, प्रथमसंस्करण, १९३३ ई०। |
| ६- | ऋग्वेद संहिता | भा० महर्षि दयानन्द | सार्वदेशिक सभा, नई दिल्ली—१, प्रथम संस्करण, १९७२ ई०। |
| ७- | ऋग्वेद संहिता | भा० सायणाचार्य | समर्थ भारतप्रेस, पूना—२, १९३३ ई०। |
| ८- | ऋग्वेद संहिता | भा० सायणाचार्य | वैदिक संशोधन मण्डल, पूना—२, १९३३ ई०। |
| ९- | ऋग्वेद संहिता | भा० श्री जयदेव | आर्य साहित्य मन्दिर, लिमिटेड, अजमेर, प्रथम संस्करण १९३५ ई०। |
| १०- | ऋग्वेद संहिता | भा श्री तुलसीराम | सार्वदेशिक सभा, संस्करण १९७५। |
| ११- | ऋग्वेद संहिता | भा० म० दयानन्द | आर्य साहित्य मण्डल, अजमेर, प्रथम संस्करण १९९१ वि०। |
| १२- | ऋग्वेद संहिता | भा० म० दयानन्द | अजमेर नगर वैदिक यन्त्रालय, १९९१ ई०। |
| १३- | एकादशोपनिषद् संग्रह | भा० स्वा० सत्यानन्द | अमृतधारा भवन, लाहौर, द्वितीय संस्करण १९९५ वि०। |
| १४- | एकादशोपनिषद् | भा० स्वा० सत्यानन्द | विद्याप्रकाश प्रेस लाहौर, प्रथम संस्करण, १९८७ वि०। |
| १५- | एकादशोपनिषद् | भा० प्रो० सत्यव्रत | विद्याविहार ४ बल्बीर एवेन्यू, देहरादून। |
| १६- | एकादशोपनिषद् | भा० अमरदास | मोतीलाल बनारसीदास, बाराणसी—१, छठा संस्करण, १९६६ ई०। |

| क्रमकां | पुस्तक-नाम | लेखक या भाष्यकार | प्रकाशक |
|---|---|---|---|
| १७- | एतरेयोपनिषद् | भा० नारायण स्वामी | सार्वदेशिक सभा, नई दिल्ली—१, १९७१ ई० । |
| १८- | कठोपनिषद् | भा० भीमसेन शर्मा | देशोपकारक यन्त्रालय, इलाहाबाद, प्रथम संस्करण, १९९० वि० । |
| १९- | कठोपनिषद् | भा० शंकराचार्य | १७६, विवेकानन्द रोड, कलकत्ता-६, १९९२, वि० |
| २०- | कठोपनिषद् | भा० नारायण स्वामी | सार्वदेशिक सभा, संस्करण दसवां, २०३१ वि० । |
| २१- | कठोपनिषद् | भा० आर्यमुनि | लाहौर संस्करण, १९०६ ई० । |
| २२- | कठोपनिषद् | भा० भीमसेन शर्मा | देशोपकारक यन्त्रालय इलाहाबाद, प्रथम संस्करण १९९० वि० । |
| २३- | केनोपनिषद् | भा० नारायण स्वामी | सार्वदेशिक सभा, सातवां संस्करण, २०२८ वि० । |
| २४- | छान्दोग्योपनिषद् | भा० पं० शिव शंकर | वैदिक यन्त्रालय अजमेर, प्रथम संस्करण, १९६८ वि० । |
| २५- | छान्दोग्योपनिषद् | भा० आर्यमुनि | बाम्बे यन्त्रालय लाहौर, प्रथम संस्करण १९१० ई० । |
| २६- | छान्दोग्योपनिषद् | भा० पं० शिव शंकर | वैदिक यन्त्रालय अजमेर, तृतीय संस्करण १९९३ वि० । |
| २७- | जैमिनीय उपनिषद् ब्राह्मण | — | विद्या प्रकाश प्रेस, वंगड़ मोहल्ला लाहौर, प्रथम संस्करण १९२१ ई० । |
| २८- | जैमिनीयार्षेय ब्राह्मण | — | केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठ तिरुपति, प्रथम संस्करण १९६६ ई० । |
| २९- | ताण्ड्य ब्राह्मण | — | जयकृष्णदास चौखम्बा संस्कृत सीरीज आफिस बनारस, छठा संस्करण १९३५ ई० । |
| ३०- | तैत्तिरीय ब्राह्मण (कृ० य०) | — | आनन्दाश्रम मुद्रणालय, पूना, १८९८ ई० । |
| ३१- | तैत्तिरीयारण्यक | भा० सायणाचार्य | वापटिष्ट मिशन यन्त्र, कलकत्ता १८७१ ई० । |
| ३२- | देवताध्याय ब्राह्मण | — | केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठ तिरुपति, प्रथम संस्करण १९६५ ई० । |
| ३३- | वृहदारण्यकोपनिषद् | भा० पं० शिवशंकर | वैदिक यन्त्रालय अजमेर, प्रथम संस्करण १९६८ वि० । |
| ३४- | वृहदारण्यकोपनिषद् | भा० नारायण स्वामी | सार्वदेशिक सभा, प्रथम संस्करण २००० वि० । |
| ३५- | वृहदारण्यकोपनिषद् | भा० शंकराचार्य | वाणी विलास संस्कृत पुस्तकालय कचौड़ी गली, काशी, प्रथम संस्करण २०११ वि० |
| ३६- | मुण्डकोपनिषद् | भा० भीमसेन शर्मा | सरस्वती यन्त्रालय इलाहाबाद, प्रथम संस्करण १८९१ ई० । |
| ३७- | मुण्डकोपनिषद् | भा० नारायण स्वामी | सार्वदेशिक सभा पांचवां संस्करण १९७० ई० । |

| क्रमांक | पुस्तक-नाम | लेखक या भाष्यकार | प्रकाशक |
|---|---|---|---|
| ३८- | मुण्डकोपनिषद् | भा० सातवलेकर | स्वाध्याय मण्डल, आनन्दाश्रम, किल्लापारड़ी, सूरत, प्रथम संस्करण १९५२ ई० । |
| ३९- | यजुर्वेद संहिता | भा० म० दयानन्द | सार्वदेशिक सभा, आर्य समाज स्थापना शताब्दी संस्करण । |
| ४०- | सामविधान ब्राह्मण | भा० सायणाचार्य | केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठ तिरुपति, प्रथम संस्करण १९६५ ई० । |
| ४१- | शतपथ ब्राह्मण | बेबर, बर्लिन संस्करण | बेबर, बर्लिन संस्करण १८५५ वि० । |
| ४२- | श्वेताश्वतरोपनिषद् | भा० तुलसीराम | मेरठ संस्करण १९१३ ई० । |

## व्याकरण तथा कोषग्रन्थ

| क्रमांक | पुस्तक-नाम | लेखक या भाष्यकार | प्रकाशक |
|---|---|---|---|
| ४३- | आप्टे संस्कृत हिन्दी कोष | — | मोतीलाल बनारसीदास, बनारस, १९६६ ई० । |
| ४४- | निरुक्तम् | ले० यास्काचार्य | क्षेमराज कृष्णदास सेठ बम्बई १९६६ वि० । |
| ४५- | निरुक्तम् | भा० सत्यार्थ सामश्रमी | बापटिष्ट मिशन प्रेस, कलकत्ता १८८६ ई० । |
| ४६- | निरुक्तम् | भा० भगवद्दत | वैदिक यन्त्रालय अजमेर, प्रथम संस्करण, २०२१ वि० । |
| ४७- | वाचस्पत्य ( भाग ५ ) | — | चौखम्बा संस्कृत सीरीज आफिस वाराणसी-१ १९६१ ई० । |
| ४८- | सिद्धान्त कौमुदी | ले० भट्टोजी दीक्षित | स्टीम मुद्रण यन्त्रालय, बम्बई । |
| ४९- | संस्कृत शब्दार्थ कौस्तुभ | — | रामनारायण लाल बेनी प्रसाद, इलाहाबाद, तृतीय संस्करण १९६७ ई० । |

## इतिहास, पुराण, स्मृतिग्रन्थ

| क्रमांक | पुस्तक-नाम | लेखक या भाष्यकार | प्रकाशक |
|---|---|---|---|
| ५०- | अग्निपुराण | — | मनसुखराय मोर, ५ क्लाईव रो, कलकत्ता-१, प्रथम संस्करण १९५७ ई० । |
| ५१- | कूर्मपुराण | — | श्री वेंकटेश्वर स्टीम यन्त्रालय, मुम्बई १९६२ वि० । |
| ५२- | गरुड़ पुराण | — | चौखम्बा संस्कृत सीरीज, आफिस वाराणसी-१, प्रथम संस्करण २०२१ वि० । |
| ५३- | गीता | भा० आर्यमुनि | पंजाबी यन्त्रालय लाहौर द्वितीय संस्करण १९०६ ई० । |
| ५४- | गीता | भा० शंकराचार्य | कलकत्ता सरस्वती यन्त्र १८७९ ई० । |
| ५५- | गीता | भा० यामुनाचार्य | सुदर्शनप्रेस कान्जीवरम्, १९०१ ई० । |

| क्रमांक | पुस्तक-नाम | लेखक या भाष्यकार | प्रकाशक |
|---|---|---|---|
| ५६- | गीता | भा० मधुसूदन | चौखम्बा संस्कृत पुस्तकालय, बनारस, १६ ५८ वि० । |
| ५७- | गीता | भा० श्रीरामानुज | गीता प्रेस गोरखपुर, द्वितीय संस्करण २००८ वि० । |
| ५८- | गीता | भा० सातवलेकर | स्वाध्याय मण्डल औंध, सितारा, तृतीय संस्करण २००७ वि० । |
| ५६- | गीता | भा० प्रो० सत्यव्रत | विद्या विहार ४, बल्बीर एवेन्यू देहरादून १६६५ ई० । |
| ६०- | नारदीय पुराण | — | हस्तलिखित प्रति श्री रणवीर सिंह अनुसन्धान पुस्तकालय जम्मू, पुस्तक नं० ३५६४ । |
| ६१- | पद्मपुराण | — | पूना आनन्दाश्रम मुद्रालय १८६३ ई० । |
| ६२- | ब्रह्मपुराण | — | हस्तलिखित प्रति, रणवीर संस्कृतानुसंधान पुस्तकालय, जम्मू । |
| ६३- | ब्रह्मवैवर्त पुराण | — | राधाकृष्णमोर, ५ क्लाईव रो, कलकत्ता, प्रथम संस्करण १६५५ ई० । |
| ६४- | भागवत् पुराण | — | गीता प्रेस, गोरखपुर, प्रथम संस्करण २०११ वि० । |
| ६५- | महाभारत | ले० व्यास | गीता प्रेस गोरखपुर, प्रथम संस्करण २०४५ वि० । |
| ६६- | मत्स्य पुराण | — | नन्दलाल मोर, ५, क्लाईव रो, कलकत्ता, प्रथम संस्करण १६५४ ई० । |
| ६७- | मनुस्मृति | भा० कुल्लूक भट्ट | गुजराती मुद्रणालय बम्बई, १६१३ ई० । |
| ६८- | मनुस्मृति | भा० तुलसीराम | जवाहर बुक डिपो, गुजरी बाजार, मेरठ, १६५४ ई० । |
| ६६- | मनुस्मृति | भा० हरगोविन्द शास्त्री | चौखम्बा संस्कृत सीरीज आफिस, वाराणसी, द्वितीय संस्करण, १६६५ ई० । |
| ७०- | मनुस्मृति | भा० तुलसीराम | मेरठ संस्करण १६२६ ई० । |
| ७१- | मनुस्मृति | भा० आर्यमुनि | बाम्बे यन्त्रालय लाहौर, प्रथम संस्करण, १६१३ ई० । |
| ७२- | मनुस्मृति | भा० स्वामी दर्शनानन्द | पुस्तक मन्दिर मथुरा, तृतीय संस्करण २०१६ वि० । |
| ७३- | मार्कण्डेय पुराण | — | रणवीर सिंह अनुसंधान पुस्तकालय, जम्मू में सुरक्षित १८६७ ई० । |
| ७४- | लिंगपुराण | — | संस्कृत संस्थान ख्वाजा कुतुब बरेली, प्रथम संस्करण १६६६ ई० । |
| ७५- | वायुपुराण | — | ५ क्लाईव रो, कलकत्ता-१, प्रथम संस्करण १६५६ ई० । |

| क्रमांक | पुस्तक-नाम | लेखक या भाष्यकार | प्रकाशक |
|---|---|---|---|
| ७६- | वामन पुराण | — | इदं पुस्तकं श्री राजीव शर्मणा स्वीये जगद्धितेच्छुनाम्निमुद्रालये मुदितम् । शकाब्दा १८०८ । |
| ७७- | विष्णुपुराण | — | गीता प्रेस गोरखपुर, तृतीय संस्करण, २००६ वि० । |
| ७८- | स्कन्धपुराण | — | मनमुख राय मोर ५, क्लाईव रो, कलकत्ता-१, प्रथम संस्करण १६५६ ई० । |
| | **षड्दर्शन** | | |
| ७९- | न्याय दर्शन | भा० वात्स्यायन | आनन्दाश्रम मुद्रणालय, पूना १६२२ ई० । |
| ८०- | न्याय दर्शन | भा० आर्यमुनि | बाम्बे यन्त्रालय लाहौर, प्रथम संस्करण, १६०६ ई० । |
| ८१- | न्याय दर्शन | भा० स्वा० दर्शनानन्द | पुस्तक मन्दिर मथुरा । |
| ८२- | योग दर्शन | भा० व्यासदेव | श्रीमनलाल लक्ष्मीनिवास चण्डक, कचहरी रोड, अजमेर, द्वितीय संस्करण, १६६१ ई० । |
| ८३- | योगदर्शन | भा० वाचस्पति मिश्र | भारतीय प्रकाशन वाराणसी प्रथम संस्करण, १६७५ ई० । |
| ८४- | योग दर्शन | भा० भोजदेव | अजमेर संस्करण १६६१ ई० । |
| ८५- | योग दर्शन | भा० आर्यमुनि | हरियाणा साहित्य संस्थान गुरूकुल झज्जर, रोहतक, २०२६ वि० । |
| ८६- | योग दर्शन | तश्व वैशारदी टीका | भारतीय प्रकाशन वाराणसी प्रथम संस्करण १६७५ ई० । |
| ८७- | योग दर्शन | ले० पतंजलि | भारतीय विद्या प्रकाशन २२।२६ । पंचगंगाघाट, वाराणसी, १६६३ ई० । |
| ८८- | योग दर्शन | भा० तुलसीराम | स्वामी यन्त्रालय मेरठ, पांचवा संस्करण । |
| ८९- | वेदान्त दर्शन | ले० व्यास | प्रेमपुस्तक भंडार बरेली, प्रथम संस्करण १६७५ ई० । |
| ९०- | वेदान्त दर्शन (ब्रह्मसूत्र) | भा० शंकराचार्य | गोविन्दमठ टेढ़ी नीम, वाराणसी, २०२२ वि० । |
| ९१- | वेदान्त दर्शन | भा० श्रीरामानुज | मेडिकल हाल मुद्रालय काशी १८८६ ई० । |
| ९२- | वेदान्त दर्शन | भा० उदयवीर शास्त्री | विरजानन्द वैदिक संस्थान गाजियाबाद, प्रथम संस्करण १६६२ ई० । |

| क्रमांक | पुस्तक नाम | लेखक या भाष्यकार | प्रकाशक |
|---|---|---|---|
| ९३- | वेदान्त दर्शन | भा० तुलसीराम | मेरठ संस्करण १९२६ ई० । |
| ९४- | वेदान्त दर्शन | भा० आर्यमुनि | लाहौर संस्करण |
| ९५- | वैशेषिक दर्शन | भा० नारायण मिश्र | चौखम्बा संस्कृत सीरीज आफिस वाराणसी-१, प्रथम संस्करण १९६६ ई० । |
| ९६- | वैशेषिक दर्शन | भा० शंकर मिश्र | कलकत्ता सरस्वतीयन्त्र, १८८९ ई० । |
| ९७- | वैशेषिक दर्शन | भा० प्रशस्त देव | चौखम्बा संस्कृत सीरीज आफिर वाराणसी-१, १९६६ ई० । |
| ९८- | वैशेषिक दर्शन | भा० जय नारायण | गुजराती प्रेस बम्बई, १९६६ वि० । |
| ९९- | वैशेषिक दर्शन | भा० आर्यमुनि | एंगलो संस्कृत यन्त्रालय लाहौर, प्रथम संस्करण, १९०७ ई० । |
| १००- | वैशेषिक दर्शन | स्वा० दर्शनानन्द | देहाती पुस्तक भंडार दिल्ली ६ । |
| १०१- | सांख्य दर्शन | भा० तुलसीराम | स्वामी यन्त्रालय मेरठ, १९२६ ई० । |
| १०२- | सांख्य दर्शन | भा० आर्यमुनि | हरियाणा साहित्य संस्थान गुरुकुल झज्जर, रोहतक प्रथम संस्करण २०३३ वि० । |
| १०३- | सांख्य दर्शन | भा० उदयवीर शास्त्री | विज्ञानानन्द वैदिक संस्थान, गाजियाबाद, प्रथम संस्करण २०१७ वि० । |

## अन्य दार्शनिक साहित्य

| क्रमांक | पुस्तक नाम | लेखक या भाष्यकार | प्रकाशक |
|---|---|---|---|
| १०४- | अद्वैतवाद | ले० गंगाप्रसाद उपाध्याय | कला प्रेस इलाहाबाद तृतीय संस्करण १९५७ ई० । |
| १०५- | आर्य समाज क्या है ? | ले० नारायण स्वामी | आर्य पुस्तकालय, अनारकाली लाहौर, द्वितीय संस्करण १९२७ ई० । |
| १०६- | आर्य समाज का संस्कृत भाषा और साहित्य को योगदान | ले० डा० भवानीलाल | श्रीराम लाल कपूर ट्रस्ट अमृतसर प्रथम संस्करण, २०२५ वि० । |
| १०७- | ईश्वरसिद्धि | ले० डा० श्रीराम | वैदिक साहित्य प्रकाशन कासगंज, द्वितीय संस्करण १९७१ ई० |
| १०८- | उपनिषद्भूमिका | ले० डा० राधाकृष्णन् | राजपाल एण्ड सन्ज काश्मीरी गेट, दिल्ली द्वितीय संस्करण १९७१ ई० । |
| १०९- | ऋक्सूक्त वैजयन्ती | ले० प्रो० हरिदामोदर | वैदिक संशोधन मण्डल । |
| ११०- | एक ईश्वर की पूजा | ले० सातवलेकर | स्वाध्याय मण्डल औंध सितारा द्वितीय संस्करण १९१९ ई० । |

| क्रमांक | पुस्तक-नाम | लेखक या भाष्यकार | प्रकाशक |
|---|---|---|---|
| १११- | काश्मीर शैवदर्शन | ले० वलजिन्नाथ | रणवीर केन्द्रीय विद्यालय जम्मू। |
| ११२- | कुलियात् आर्य मुसाफिर | ले० पं० लेखराम | आर्य प्रतिनिध सभा पंजाब गुरुदत्त भवन, जालन्धर, प्रथम संस्करण, १९६३ ई०। |
| ११३- | गीता विवेचन | ले० डा० श्रीराम | वैदिक साहित्य प्रकाशन कास गंज, दितीय संस्करण, १९६९ ई०। |
| ११४- | गीता योग प्रदीप | ले० आर्यमुनि | पंजाबी यन्त्रालय लाहौर, द्वितीय संस्करण, १९०६ ई०। |
| ११५- | गुरुदत्त लेखावली | — | आर्यपुस्तकालय लाहौर, प्रथम संस्करण, १९१८ ई०। |
| ११६- | गौडपाद कारिका | ले० गौडपाद | चौखम्बा वाराणसी, १९१० ई०। |
| ११७- | जीवात्मा | ले० गंगाप्रसाद | कला प्रेस इलाहाबाद चतुर्थ संस्करण १९६४ ई०। |
| ११८- | तन्त्रालोक | ले० अभिनवगुप्त | काश्मीर ग्रन्थावली, श्रीनगर १९१८-३८ ई०। |
| ११९- | दयानन्द दर्शन | ले० वेदप्रकाश गुप्त | सुभाष बाजार मेरठ, प्रथम संस्करण १९५७ ई०। |
| १२०- | दर्शन दिग्दर्शन | ले० राहुल साकृत्यायन | किताब महल इलाहाबाद, तृतीय संस्करण १९६१ ई०। |
| १२१- | दर्शानन्द ग्रन्थमाला | — | परोपकारिणी सभा अजमेर, प्रथम संस्करण १९२५ ई०। |
| १२२- | दार्शनिक आध्यात्म तत्व | ले० ब्रह्ममुनि | वेद अनुसंधान सदन ज्वालापुर सहारनपुर, प्रथम संस्करण १९५७ ई०। |
| १२३- | द्वैतवेदान्त का तात्विक अनुशीलन | ले० डा० कृष्णकान्त | विद्या प्रकाश मन्दिर, दिल्ली-६। |
| १२४- | प्रत्यभिज्ञादर्शन | ले० उत्पलदेव | निर्णयसागर बम्बई, १९२९ ई०। |
| १२५- | बौद्ध दर्शन | ले० राहुल सांकृत्यायन | — |
| १२६- | भारतीय दर्शन | ले० उमेशमिश्र | हिन्दी समिति सूचना विभाग-उत्तर प्रदेश लखनऊ, द्वितीय संस्करण १९६४ ई०। |
| १२७- | भारतीय दर्शन | ले० बलदेव उपाध्याय | शारदा मन्दिर रवीन्द्रपुरी दुर्गाकुण्ड, वाराणसी-५ नवीन संस्करण १९७१ ई०। |
| १२८- | भारतीय दर्शन | ,, ,, | छठा संस्करण १९६०। |
| १२९- | भारतीय दर्शन का इतिहास | ले० डा० नरेन्द्रदेव एवं डा० हरिदत्त | साहित्य भण्डार सुभाष बाजार मेरठ, द्वितीम संस्करण, १९७३ ई०। |
| १३०- | भारतीय दर्शन की रूपरेखा | ले० एम० हिरियन्ना | राजकमल प्रकाशन फैज बाजार, दिल्ली-६, प्रथम संस्करण, १९६५ ई०। |

| क्रमांक | पुस्तक-नाम | लेखक या भाष्यकार | प्रकाशक |
|---|---|---|---|
| १३१- | भारतीय दर्शन | ले० डा० राधाकृष्णन् | राजपाल एण्ड सन्ज, काश्मीरी गेट, दिल्ली-६ प्रथम संस्करण १९६९ ई० । |
| १३२- | भारतीय दर्शन का इतिहास | ले० सुरेन्द्रनाथ दास गुप्ता | राजस्थान हिन्दी ग्रन्थ अकादमी ए-२६।२ । विद्यालय मार्ग तिलक नगर, जयपुर-४, प्रथम संस्करण १९७४ ई० । |
| १३३- | भारतीय दर्शन के सम्प्रदाय | ले० डा० सुधीर कुमार | भारती मन्दिर अनुसंधान शाला जयपुर-४ प्रथम संस्करण १९६६ ई० । |
| १३४- | मुक्तिसोपान | ले० स्वा० श्रद्धानन्द | आर्य कुमार सभा दिल्ली प्रथम संस्करण १९५८ ई० । |
| १३५- | मेरे अन्त समय का आश्रय | ले० भाई परमानन्द | भारतीय साहित्य सदन, नई दिल्ली, तृतीय संस्करण १९७१ ई० । |
| १३६- | यजुर्वेद का स्वाध्याय | ले० सातवलेकर | स्वाध्याय मण्डल, औंध सतारा, द्वितीय संस्करण, १९१९ ई० । |
| १३७- | वेदान्तसार | ले० सदानन्द | साहित्य भण्डार, सुभाष बाजार, मेरठ, १९६४ ई० । |
| १३८- | वेदतत्वप्रकाश | ले० पं० शिवशंकर | आर्य प्रतिनिधि सभा पंजाब, द्वितीय संस्करण, १९११ ई० । |
| १३९- | वेदों का यथार्थ स्वरूप | ले० धर्मदेव विद्या मार्तण्ड | जनज्ञान प्रकाशन, हरख्यान सिंह मार्ग, नई दिल्ली-५ २०३० वि० । |
| १४०- | वेदसन्देश (भाग-१) | ले० विश्वबन्धु शास्त्री | द्वितीय संस्करण १९८३ वि० । |
| १४१- | वैदिक साहित्य का इतिहास | ले० राजकिशोर | विनोद पुस्तक मन्दिर हास्पिटल रोड, आगरा, प्रथम संस्करण, १९६४ ई० । |
| १४२- | वैदिक गीता | ले० स्वामी आत्मानन्द | वैदिक साधनाश्रम यमुनानगर अम्बाला, |
| १४३- | वैदिक वांङ्मय का इतिहास | ले० भगवद्दत | प्रणव प्रकाशन पंजाबी बाग, नई दिल्ली ११०२६ । प्रथम संस्करण १९७४ ई० । |
| १४४- | वैदिक धर्म | स्वामी वेदानन्द | गोविन्द राम हासानन्द, नई सड़क दिल्ली, १९६२ ई० । |
| १४५- | वैदिक सिद्धान्त | ले० चमूपति | १५ हनुमान रोड, नई सड़क दिल्ली, १९६६ ई० । |
| १४६- | वैदिक सम्पत्ति | ले० रघुनन्दन शर्मा | कच्छू कंसल मुम्बई, १९८९ वि० । |
| १४७- | सत्यार्थ प्रकाश | ले० म० दयानन्द | आर्य साहित्य प्रचार ट्रस्ट २ एफ, कमलानगर, दिल्ली, चतुर्थ संस्करण २०२६ वि० । |
| १४८- | सत्यार्थ प्रकाश | ले० म० दयानन्द | गोविन्दराम हासानन्द नई सड़क, दिल्ली ६, प्रथम संस्करण १९६३ ई० । |

| क्रमांक | पुस्तक-नाम | लेखक या भाष्यकार | प्रकाशक |
|---|---|---|---|
| १४९- | सत्यार्थ प्रकाश | ले० म० दयानन्द | सार्वदेशिक प्रेस, द्वितीय संस्करण २०११ वि० । |
| १५०- | सर्वदर्शन संग्रह | ले० माधवाचार्य | सारसुधानिधि यन्त्र कलकत्ता, १७९३ शक सम्वत । |
| १५१- | सर्वदर्शन संग्रह | ले० प्रो० उमाशंकर | चौखम्बा विद्या भवन वाराणसी-१, प्रथम संस्करण २०२१ शक सम्वत । |
| १५२- | स्वाध्याय सन्देह | ले० स्व० वेदानन्दतीर्थ | वैदिक संस्थान गाजियावाद, चतुर्थ संस्करण २०२५ वि० ( प्रकाशक ) |
| १५३- | सांख्य संग्रहे | चौखम्बा संस्कृत सीरिज | आफिस बनारस १९१८ ई० । |
| १५४- | सांख्य सिद्धान्त | ले० उदयवीर शास्त्री | वैदिक संस्थान गाजियावाद, २०१९ वि० |
| १५५- | सांख्य तत्वकौमुदी | ले० आद्याप्रसाद मिश्र | सत्य प्रकाशन बलरामपुर हाऊस, इलाहाबाद, १९६२ ई० । |
| १५६- | सांख्यसार | ले० विज्ञान भिक्षु | कलकत्त घोष यन्त्र १९०९ ई० । |
| १५७- | शांकर भाष्यालोचन | ले० गंगाप्रसाद उपाध्याय | कला प्रेस प्रयाग, प्रथम संस्करण १९४७ ई० । |
| १५८- | हिन्दुत्व | ले० रामदास गौड | प्रथम संस्करण १९९५ वि० । |

## पत्र-पत्रिकाएँ

| क्रमांक | पुस्तक-नाम | लेखक या भाष्यकार | प्रकाशक |
|---|---|---|---|
| १५९- | आर्योदय साप्ताहिक | — | आर्य प्रतिनिधि सभा पंजाब ( स्वाध्याय अंक ) २३ अगस्त, १९७४ ई० । |
| १६०- | आर्यों का त्रैतवाद | — | सत्यान्वेषिणी सभा भोपाल, सितम्बर, १९६२ ई० । |
| १६१- | विश्व ज्योति | — | विश्वेसरानन्द संस्थान, साधु आश्रम होशियारपुर, उपनिषद अंक ( भाग २ ) जून जुलाई १९७३ ई० । |
| १६२- | वेदवाणी | — | रामलाल कपूर ट्रस्ट, अमृतसर । अंक तीस, जनवरी १९६४ ई० । |
| १६३- | वेदवाणी | — | अंक ६,१९५६ ई० । |
| १६४- | वेदवाणी | — | अंक १०,१९६३ ई० । |
| १६५- | वैदिक धर्म | — | स्वाध्याय मण्डल, आनन्दाश्रम पारडी सूरत, अंक ४,१९५० ई० । |
| १६६- | सार्वदेशिक साप्ताहिक | — | सार्वदेशिक सभा नई दिल्ली, अंक दिसम्बर, १९३७ ई० । |

| क्रमांक | पुस्तक-नाम | लेखक या भाष्यकर | प्रकाशक | |
|---|---|---|---|---|
| अंग्रेज़ी की पुस्तकें | | | | |
| 167. | India what com it teach us ? | | By F. Max muller (1892 | |
| 168. | A history of Indian Philosophy | | By S.N. Dass Gupta | Combridge University Press. London Office Bentley House N. N. I. |
| 169. | The Vedic Philosophy | | By Harnarayana | Printed the tatva-vivechak Press, Bombay 1919 |
| 170. | Beauties of Vedic Dharma | | By Babu Raj | The Arya Pratinidhi Sabha Punjab. 1st adition, 1905 |
| 171. | Indian Philosophy | | By Dr. Radha Krishan | Re-printed Indian Edition 1951 |

